obnoxious to the Hindu customs, ideology, religion, and culture. Hence the Government has been requested to drop these bills at this critical time. The Mahamandal Council requests the Hindu Leaders, Sabhas, and Institutions of every Province of India to register their strong protests against these Bills. A printed copy of the opinion of the Mahamandal can be had by writing to the Secretary in Charge Mahamandal Head office.

2. A strong representation has also been submitted to His Exalted Highness the Nizam's Government of Hyderabad with regard to their present Educational Policy which is reported to be most harmful to the interests of Hindu Subjects of Hyderabad in particular and whole of Hindu India in General.

3. The Mahamandal has strongly supported the Sanatan Dharma Pratinidhi Sabha Punjab, Lahore in their representation to the Government of united Provinces against the recent interference by the Civil court in the income of some of the important temples at Hardwar.

**Central Fund:**—It is very gratifying to announce that through the kind and untiring zeal of His Highness the Maharaja Bahadur of Dewas J. B. for the sacred cause of Dharma, consent of the following Princes, Maharajas, nobles and magnates of Hindu Nation has heen obtained to be controllers of the central fund resolved to be created at the last Mahadhiweshan (1941).

1. H. H. the Maharaja Saheb of Dewas, J. B.
2. H. H. the Maharaja Saheb of Panna.
3. H. H. the Maharajadhiraj of Darbhanga.
4. Shriman Seth Ram Krishna Dalmia Saheb.
5. Sir Manmath Nath Mukerji Mahashaya Rtd. Chief Justice, Calcutta High Court.

An appeal over the signatures of these five controllers is being issued to the Princes for contributing towards the central fund. The Mahamandal Council is deeply indebted to all the above mentioned personages and offers its grateful thanks through these columns.

**Dharma Shiksha Department:** —It is gratifying to report that Dharmabhushan Professor Lautu Sinha Gautama M.A., L.T., K.T., M.R.A S. has been elected as the Rector of the All India Sanskrit and spiritual University. We are confident that in him the University will find the most suitable guide to further the cause of religious Education and spiritual culture.

**National Religious Solidarity:**—In the interest of India-wide organisation, Home Religious culture of boys and girls in every Hindu family, spread of religious Education in females, Religious propaganda work, securing advice from time to time on special matters, conferment of National Honour on the deserving and for such other works, the Mahamandal Council has lately made arrangements for appointing local Mantris, and Zila Mantris at least one in each place throughout India. Every Member of the Mahamandal, and well-wisher of the Sanatanist Community as well as every Sanatan Dharma Sabha all over India is requested to please co-operate

in this sacred cause by sending their proposals in this behalf to the head-office at their earliest convenience.

**Acknowledgment:**—Subsequent to the acknowledgement published in the last issue, the receipt of the following amounts other than subscriptions from Mahamandal Sadasyas *i.e*,, General Members and Sahayogi members *i.e*., University fellow members up to Sept. 30th 1940 is hereby gratefully acknowledged:—H. H. Tehri Rs. 500; H. H. Darbhanga Rs. 300; H. H. Morvi Rs. 500; H. H. Jasdan Rs. 101; H. H. Parlakimedi Rs. 351; Syt. B. Ranjeet Singh Saheb Lucknow Rs. 500; Shreeman Sir Purushottam Das Thakur Das Bombay Rs. 60; H. H. Suket Rs. 30; Raja Bahadur Tirwa Rs. 25; Syt. Munna Lal Bhushan Advocate Cawnpore Rs: 12; Diwan Seth Brijmohan Das Banker Bhopal Rs. 5; R. B. Th. Lakshmi Raj Singh M.L.A., Gobhana State Rs. 5; Gulabrai Vijai Shanker, Rajkot Rs. 2. J. V. Stephen Esqr. Mangalore Rs. 2; Shreeman Madhav Esqr. Mangalore Rs. 1; Shreeman J. S. Suvarna Esqr. Mangalore Rs. 1; Pt. Gajanan Rao Esqr. Mangalore Rs. 5; Devis Pinto Esqr. Mangalore Rs. 3; H. K. Thingalaya Esqr. Mangalore Rs. 2; P. H. Rao Esqr. Mangalore Rs. 5; M. Vaman Nayak Esqr. Mangalore Rs. 5; V. Ganesh Shenoi Esqr. Mangalore Rs. 1; Abner Soans Esqr. Mangalore Rs. 5; Mrs. Shanta Bai Mangalore Rs. 5; J. P. Suvarna Esqr. Mangalore Rs. 1; V. Ramnath Kini Esqr. Mangalore Rs. 3; A. Damodar Rai Esqr. B.A., B.L. Advocate Mangalore Rs. 2; Shreeman Saocar Venkatesh Rai M. Mangalore Rs. 5; Messrs J. C. Sequira and Bros. Mangalore Rs. 3; F. X. Tellis Esqr. Mangalore Rs. 1; H. Thirmappa Pandit Esqr. Mangalore Rs. 1; M. Subraya Bhakta Esqr. Mangalore Rs. 5; F. Lobo Esqr. Mangalore Rs. 1; Mrs. Lila Bai E. Rao Mangalore Rs. 1; V. K. Kerwar Esqr. Mangalore Rs. 3; Dr. N. S. Prabhu Mangalore Rs. 2; P. B Louis Esqr. Mangalore Rs. 1; K. Koroga Shetty Esqr. Mangalore Rs. 2; Messrs Chandrana Bros. Mangalore Rs. 2; R. B. C. D. Andrade Esqr. Mangalore Rs. 1; A. R. D, Souza Esqr. Mangalore Rs. 1; P. Sadashiva Rao Esqr. Mangalore Rs 1; H. V. Nagada Esqr. Mangalore Rs. 1; U. A. Acharya Esqr. Mangalore Rs 1; S. J. Hartman Esqr. Mangalore Rs. 1; J. Chandra Shekher Esqr. Mangalore Rs. 1; J. Rama Esqr. Mangalore Rs. 1; Messrs A. Albuquerque and Sons Mangalore Rs. 3; K. Y. Poojari Esqr. Mangalore Rs. 2; Krishnappa Mellant M. Esqr. Mangalore Rs. 1; Shree V. S. Acharya Mangalore Rs. 2; Y. Krishnappa Esqr. Mangalore Rs. 5; M. Raghavendra Rai Esqr. Mangalore Rs. 2; L. C. Pais Esqr. Advocate Mangalore Rs. 2; Nagar Shriniwas Rao Esqr. Mangalore Rs. 2; Y. Giriappa Esqr. Renter Mangalore Rs. 5; Dr V. P. Mallia, M.B., B.S., Mangalore Rs. 2; Adige Gopal Shenshi Esqr. Mangalore Rs. 1; M. M. Shambogne and Son Mangalore Rs. 5; K. Ananth Rao Esqr. Mangalore Ayurvedic Phisician Mangalore Rs. 1; Mijar Krishna Annappa Pai Esqr. Mangalore Rs. 50; Mangalore Jarappa Esqr. Mangalore Rs. 5; Sowcar Ganesh Shriniwas Pai Esqr. Mangalore Rs. 10; Vaidya M. C. Gopalan Vaidyar Esqr. Mangalore Rs. 2; Shesh Pujari Esqr. Mangalore Rs. 2; Vaidya P. Shanker Vaidyar Mangalore Rs. 1.

॥ श्रीविश्वनाथो जयति ॥

# सूर्योदय ।

## त्रैभाषिक विशेषाङ्क सितम्बर सन् १९४२ ई० ।

( उपदेशक महाविद्यालयमें प्रश्नोत्तर )

### सनातनधर्मका संक्षिप्त लक्षण ।

(३३) प्रश्न—सनातनधर्मका ऐसा संक्षिप्त लक्षण क्या है जो थोड़े में समझ में आ जाय कृपा करके बतलाइये ।

उत्तर—थोड़े शब्दोंमें सनातनधर्मका लक्षण यह है कि जो शारीरिक, मानसिक, वाचनिक और बौद्धिक कार्य सत्त्वगुणको बढ़ावें वह धर्म है और जो तमोगुण बढ़ावें वह अधर्म है। सनातनधर्म व्यापक है, इसलिए वह सर्वजीवहितकारी है। संसारमें न कोई ऐसा धर्म है और न कोई ऐसी मनुष्य-जाति है जिसके लिए यह अनुकूल न हो।

### हिन्दू जातिके विशेष धर्म ।

(३४) प्रश्न—हिन्दू जाति के लिए जो वेद और शास्त्रोंमें विशेषधर्म बतलाया गया है, उसके संक्षिप्त स्वरूपका थोड़े शब्दोंमें वर्णन करनेकी कृपा करें।

उत्तर—हिन्दू जातिके ग्यारह विशेषधर्म निम्नलिखित हैं। इन्हें सबको याद रखना चाहिए।

(१) वेद और उससे सम्मत स्मृति पुराणादि शास्त्रोंमें हार्दिक विश्वास रखना। (२) दैवी जगत् तथा देवपदधारियों पर विश्वास करना। (३) कर्म और संस्कारों पर विश्वास करना। (४) जन्मान्तरवाद और श्राद्ध पर विश्वास करना। (५) अवतारवाद और विभूतितत्त्व पर विश्वास करना। (६) उपासना और योग पर विश्वास करना। (७) मूर्तिपूजा और पीठरहस्य पर विश्वास करना। (८) शुद्धाशुद्ध और स्पर्शास्पर्श विवेक पर विश्वास करना। (९) यज्ञ तथा महायज्ञ पर विश्वास करना। (१०) सगुण और निर्गुण ईश्वर-तत्त्व तथा मुक्ति-विज्ञान पर विश्वास करना और (११) वर्णाश्रम व्यवस्था अर्थात् समाजविज्ञान पर विश्वास करना।

## वर्णाश्रम-शृंखलाके प्रधान लक्षण ।

(३५) प्रश्न—जिस प्रकार वर्णाश्रमधर्मी हिन्दुओंके संक्षेपमें ग्यारह लक्षण बतलाए गए उसी प्रकार वर्णाश्रमधर्म शृंखलाका संक्षेपमें क्या लक्षण हो सकता है, वर्णन करनेकी कृपा करें ।

उत्तर—हिन्दुओंके अलौकिक समाजविज्ञान और वर्णाश्रमधर्म-शृंखलाके चार प्रधान लक्षण हैं । यथा, प्रथम—आर्यमहिलाओंमें एकपातिव्रत्यरूपी सतीत्व धर्मकी मर्यादा पालन करना । जिससे हिन्दू जातिको दैवी कृपा सदा प्राप्त होती रहे और उसका रजोवीर्य सदा शुद्ध रहे । दूसरा—जन्मसे जाति मानना, जिससे आर्य-जातिकी पवित्रता बनी रहे । तीसरा—मनुष्य जीवनके प्राकृतिक विभागके अनुसार चार आश्रम मानना । चौथा—आचार और विचार धर्मको मानना । धर्मानुकूल शारीरिक व्यापारको आचार कहते हैं और आर्य जातिका विचार सदा सब कार्योंमें अध्यात्ममूलक होता है । इस प्रकारसे सतीत्वधर्म, वर्णधर्म, आश्रमधर्म और आचार-विचारधर्म इन चारों अभेद्य दुर्गोंसे वर्णाश्रम-शृंखला सुरक्षित है । इस सिद्धान्तको हर एक वर्णाश्रमधर्मीको स्मरण रखना चाहिए ।

## योगशब्दसे क्या समझा जाय ।

(३६) प्रश्न—शास्त्रोंमें योगशब्द कई तरहके विभिन्न अर्थोंमें देखा जाता है कृपा करके इस तरह समझाइये कि योगशब्दका रहस्य समझमें आवे ।

उत्तर—वेदके तीन काण्डोंके अनुसार योगशब्दका लक्षण पूज्यपाद महर्षियोंने तीन तरहसे किए हैं । उन्हीं तीनों लक्षणोंके अन्तर्गत जहाँ-जहाँ शास्त्रोंमें योगशब्द आता है सबका समावेश हो जायगा । कर्मकाण्डके अनुसार योगशब्दका लक्षण भगवद्गीतामें पाया जाता है वह यह है कि सुकौशलपूर्ण कर्मको ही योग कहते हैं । जैसे कि—अव्यवस्थित कर्म करनेसे रस्सी उलझ जाती है और सुकौशलपूर्ण कर्म करनेसे वही रस्सी सुलझ कर खुल जाती है । तात्पर्य यह है कि कर्मके द्वारा ही जीव फँसा रहता है और निरन्तर जनन-मरण आदिके आवागमन चक्रमें घूमता रहता है । श्रीभगवान्के कहे हुए श्रीमद्भगवद्गीताके उपदेशके अनुसार जो वासनाका त्याग करके निष्काम कर्मयोगका योगी बन जाता है, वह अवश्य ही आवागमनके फन्देसे बच जाता है और मुक्त हो जाता है । वेदके उपासनाकाण्डके अनुसार कर्मका कुछ लक्षण और ही है । उपासनाका शरीर योगसाधनचतुष्टय है और उपासनाका प्राण भक्ति है, इस विज्ञानके अनुसार योगका लक्षण पूज्यपाद महर्षि पतञ्जलिजीने योगशास्त्रमें कहा है कि चित्तवृत्ति-निरोधको योग कहते हैं । जिस प्रकार वायुसे चञ्चल जलमें सूर्यका प्रतिबिम्ब ठीक नहीं दिखाई देता, परन्तु

वायु शान्त होनेपर जब जलके तरंग दूर हो जाते हैं तो सूर्यका प्रतिबिम्ब दिखाई देने लगता है; ठीक उसी प्रकार प्रवृत्तिके त्रिभुवन विकारके कारण और प्राचीन संस्कारोंके वेगके कारण मनुष्यका मन सदा अतिशय चञ्चल बना रहता है। जब भगवद्भक्ति-रसास्वादन और मन्त्रयोग, हठयोग, लययोग और राजयोगकी अलौकिक साधन शैलीके प्रभावसे मनकी चित्तवृत्तियोंका निरोध हो जाता है तब सर्वव्यापक चिन्मय परमात्माका स्वस्वरूप अपने आप ही योगीके चित्तमें प्रकाशित हो जाता है, यही उपासना-योगकी सफलताका रहस्य है। उसी प्रकार वेदके ज्ञान-काण्डके अनुसार योगका लक्षण यह है कि जिस साधनके द्वारा जीवात्मा और परमात्माकी भेददृष्टि हटकर सच्चिदानन्द स्वरूपका अद्वैत स्वरूप प्रकट होता है उसीको योग कहते हैं। वस्तुतः कर्मयोग, भक्तियोग, ज्ञानयोग, सांख्ययोग आदि जितने प्रकारके योग शब्दोंका शास्त्रोंमें प्रयोग होता है वे इन तीनों तरहके लक्षणोंमें ही विभक्त हो सकते हैं परन्तु शास्त्रोंमें अधिकतर उपासना योगके ही सम्बन्धमें योगशब्दका प्रयोग पाया जाता है।

## योगसाधनचतुष्टय और भक्ति।

(३७) प्रश्न—योगसाधनचतुष्टयका लक्षण और उनकी साधन शैलियोंका संक्षिप्त विवरण और विशेषतः योग और भक्तिका परस्पर सम्बन्ध क्या है यह जाननेकी इच्छा है। कृपा करके समझाइये।

उत्तर—मन्त्रयोग, हठयोग, लययोग और राजयोग इन चारोंको योगसाधन चतुष्टय कहते हैं और श्रीभगवान्में अनन्य प्रेम स्थापनको भक्ति कहते हैं। शास्त्रोंमें कहा है कि भगवान् यद्यपि हर समय सब जगह बाहर और भीतर समान-रूपसे विद्यमान हैं तथापि जीव उनके सान्निध्यका अनुभव नहीं कर सकता, यही जीवका जीवत्व है। जिस प्रयत्न द्वारा साधक उनका सान्निध्य प्राप्त करता है उसको उपासना कहते हैं। पूज्यपाद त्रिकालदर्शी महर्षियोंने भक्तिको उपासनाका प्राण कहा है और योगसाधन चतुष्टयको उपासनाका शरीर कहा है। इस प्रकारसे भगवद्भक्ति और योगसाधनचतुष्टयका परस्पर सम्बन्ध है। दोनोंके लिए यथानियम निरन्तर परिश्रम होते रहनेसे उपासनामें साधकको सिद्धि प्राप्त होती है। और साधक श्रीभगवान्का सान्निध्य प्राप्त करके कृतकृत्य होता है। भक्तिके विषयमें शास्त्रोंमें तीन अवस्थाएँ वर्णित की गई हैं। प्रथम वैधी भक्ति वह कहलाती है जिस अवस्थामें साधककी भक्ति श्रीगुरुकी आज्ञाके अनुसार भक्तिराज्यमें प्रवेश करनेके लिए अभ्यासके द्वारा तत्पर होती है। दूसरी रागात्मिका भक्ति उसको कहते हैं जब भक्तकी भक्ति स्वाभाविक होने लगे अर्थात् इस अवस्थामें भक्त दास्यासक्ति, कान्तासक्ति, वात्सल्यासक्ति, आत्मनिवेदनासक्ति आदि सात रागोंमेंसे किसी एक

रागके अनुसार हर समय भक्तिका आस्वादन लेता रहे और तीसरी सबसे उन्नत भक्ति पराभक्ति कहलाती है। भक्त इस अवस्थाको पाकर चलते फिरते, सोते, जागते हर अवस्थामें और हर स्थलपर सिवाय भगवान्के रूप और कुछ न अनुभव करता हो। भक्तिका यह उन्नत भाव और ज्ञानराज्यका ब्रह्मसद्भाव भाव दोनों एक ही है जो राजयोगीको प्राप्त होता है। योगसाधनचतुष्टयमेंसे मन्त्रयोग उसे कहते हैं जो साधन नाम और रूपके अवलम्बनसे किया जाय। दूसरा हटयोग उसको कहते हैं जिसके द्वारा स्थूल शरीर और सूक्ष्म शरीर इन दोनोंका भेद विचार रहित होकर स्थूल शरीरके ऐसे ऐसे साधन करे जिससे उसका सूक्ष्म शरीरपर अधिकार जमे और जिससे मनको वशीभूत करके भगवत् सान्निध्यको प्राप्त हो सके। और तीसरा लययोग साधन उसको कहते हैं जिसके द्वारा साधक समष्टिरूपी ब्रह्माण्ड और व्यष्टिरूपी अपने शरीर इन दोनोंमें अभेद समझने लगे और ब्रह्माण्डमें जैसे प्रकृति शक्ति और पुरुष शक्ति है वैसे ही अपने शरीरमें कुलकुण्डलिनी रूपो प्रकृति शक्ति और शुद्ध चिन्मयरूपो पुरुष शक्ति दोनोंका स्थान अपने शरीरमें कहाँ कहाँ है इसको जानकर योग साधन द्वारा कुलकुण्डलिनी शक्तिको जागृत करके पुरुष शक्तिमें लय कर देवे। मन्त्रयोगमें स्थूल ध्यान करनेकी विधि है जैसे विष्णु, शिव, देवी, गणेश और सूर्यरूपी पञ्चोपासनाके नानाविध सगुण ध्यान अवतारोंका ध्यान, गुरुका ध्यान इत्यादि। हठयोगमें केवल कल्पनाके द्वारा ज्योतिर्ध्यान करनेकी विधि है और लययोगमें विन्दु ध्यान करनेकी विधि है जो कल्पनाके द्वारा नहीं किया जाता और विशेष विशेष योगसाधनके द्वारा कुण्डलिनीके जागृत होनेके बाद ज्योतिर्मय विन्दु का प्रकाश साधकके भ्रुयुगल पर हो जाता है। तीनों योग साधनोंमें ही अलग अलग समाधि प्राप्त करनेकी व्यवस्था है उन तीनोंके अलग अलग नाम हैं। योगका सिद्धान्त है कि साधनद्वारा चित्तकी वृत्तियोंका निरोध कर देना। और जिस समय चित्तवृत्ति निरोध हो जाय तब भक्तको अपनेआप ही भगवान्के सच्चिदानन्दमय स्वरूपका स्वानुभव प्राप्त हो जाता है। इन तीनों योगोंके अधिकारियों को अन्तमें राजयोगका अधिकारी बनना पड़ता है राजयोगके साधन केवल अन्तः-करणकी सहायतासे किए जाते हैं। योग संहिताओंमें मन्त्रयोगके सोलह अङ्ग हठ योगके सात अङ्ग लययोगके आठ अंग और राजयोगके बुद्धिकी सहायतासे सोलह अंगोंके वर्णन पाए जाते हैं। राजयोगी निर्गुण ब्रह्म ध्यान करने और निर्विकल्प समाधिका अधिकार प्राप्त करनेमें समर्थ होता है।

## वर्तमान परिस्थितिका परिणाम।

(३८) प्रश्न—वर्तमान समयमें भारतवर्ष अर्थात् पृथ्वीभरमें जो घोर युद्ध विप्लव हो रहा है और भारतखण्ड अर्थात् हिन्दुस्तानमें जो अशान्ति और क्लेश हो

रहा है इसका परिणाम क्या होगा? इस विषयका कुछ दिग्दर्शन करानेकी कृपा करें।

उत्तर—इस प्रश्नके उत्तरमें सबसे पहले पूर्णावतार भगवान् श्रीकृष्णके निज मुखसे निकले हुए वचन स्मरण करने योग्य हैं। श्री भगवान्ने आज्ञा की है कि जब जब जगतमें धर्मकी ग्लानि होती है तबतब मैं अवतार लेकर धर्म तथा सृष्टिके सामञ्जस्यकी रक्षा करता हूँ। असाधुओंको दण्ड और साधुओंकी रक्षासे ही सृष्टि सामञ्जस्यकी रक्षा होती है। इस विषयमें सब चिन्ताशील व्यक्ति ही एकमत होंगे कि इस समय जगत भरमें न तो साधुओं और असाधुओंकी परीक्षा है और न आत्मा अनात्माका विचार है न धर्म और अधर्मका विवेक है और न परलोककी चिन्ता है। सारा संसार अर्थ और कामके पीछे विमोहित हो रहा है उसकी उन्मत्त चेष्टा इतनी बढ़ गई है कि धर्म और मोक्षकी स्मृतितक नहीं रह गई है। इस समय शिक्षित कहलानेवाली सब मनुष्यजातियाँ राजनीतिक स्वार्थपरता, दर्प, परस्त्री कातरता, परजाति विद्वेष और लोभके वशीभूत होकर क्या क्या कर रही हैं उसका नग्न दृश्य अब सबको दिखाई दे रहा है। इस समय पृथ्वीभरके विद्वान् कहलानेवाले सब उन्नत श्रेणीके मनुष्योंकी बुद्धि केवल ऐसी पदार्थविद्याके निकालनेमें लगी हुई है जिससे सारे संसारको नाश करनेमें सुविधा हो और सारा संसार अधर्मकी चेष्टा और नास्तिकतासे भर गया है। अतः मानना ही पड़ेगा कि इस समय धर्मकी ग्लानि बहुत कुछ बढ़ गई है। इस कारण यह शास्त्रोंसे सिद्ध है कि ऐसे घोर समयमें अवतार विभूतियोंके द्वारा ही सृष्टिके सामञ्जस्य की रक्षा होगी। अवतारकी कई श्रेणियाँ है—जैसे भगवान्के पूर्णावतार, भगवान्के अंशावतार, देवलोकके नाना देवताओंके अवतार और असुरलोकके नाना असुरोंके अवतार। इसी प्रकार भगवान्की विभूतियोंके भी प्रकट होनेके अनेक रूप हैं। इन अवतार श्रेणियोंमेंसे और विभूतिश्रेणियोंमेंसे ऐसे घोर समयमें कईएकोंका प्राकट्य होना सम्भव ही है। यद्यपि भगवान्के साक्षात् अवतारके उदय होनेका अभी समय नहीं है पर औरोंके उदयके लिए यह समय उपस्थित हुआ है इसमें सन्देह नहीं। जितनी बड़ी क्रिया होती है उसके अनुसार ही प्रतिक्रिया भी उतनी ही बड़ी होती है, ये सब बातें मीमांसादर्शनोंसे सिद्ध हैं। जैसे यूरोपीय पहले युद्धमें प्रतिक्रिया साधारण ही हुई थी अबकी प्रतिक्रिया वैसी साधारण नहीं होगी; अबकी इस घोर युद्ध-विप्लवकी प्रतिक्रिया असाधारण और महत्‌रूपको धारण करेगी ऐसा अनुमान किया जाता है। जिस जिस देशमें सर्वशक्तिमान् भगवान्के नामका अनादर और नास्तिकवादकी अधिकता अधिक है वहाँ शासन अधिक होगा। जहाँ राजनीतिक स्वार्थपरता, दर्प और अहंकार, परस्त्रीकातरता और इर्ष्या परजाति-विद्वेष और परधर्मी विद्वेष और लोभ आदि वृत्तियाँ अधिक प्रकट हुई हैं वहाँ इन आसुरी शक्तियोंका ह्रास होकर उन जातियोंकी मंगलकी चेष्टा होगी। हतभाग्य

भारतखण्डवासी सम्पत्ति और विपत्तिके इस घोर सन्धिमें तथा इस अशान्तिके वातावरणमें यदि परम करुणामय श्रीभगवानको नहीं भूलेंगे और धैर्यावलम्बनकर उनका नाम गान करते हुए अपना समय व्यतीत करेंगे तो अन्तमें करुणामय भगवान्की कृपा उनपर अवश्य होगी।

## श्रीमहामण्डलका इतिहास।

(३९) प्रश्न—श्रीभारतधर्ममहामण्डलका प्रारम्भिक इतिहास सुननेकी इच्छा होती है, कृपया संक्षेपमें इस प्रकार बतावें कि इस स्वजातीय धार्मिक महासभाकी प्रारम्भिक अवस्थाका ज्ञान हो सके।

उत्तर—गत शताब्दीके अन्तमें अर्थात् सन् १९०० के कई वर्ष पहले भारतद्वीपके बङ्गाल प्रान्तमें प्रातःस्मरणीय बङ्गालके प्रसिद्ध नेता और विद्वान् स्वर्गीय भूदेवचन्द्र मुखोपाध्याय जिन्होंने अपने देहावसानके समय संस्कृतके विद्वानोंको घर बैठे सहायता मिल सके इसके लिए अपनी जीवन भरकी सर्वस्व पूँजी दान कर दी थी। उनके और सर्वमान्य हिन्दू नेता स्वर्गीय राजा प्यारीमोहन मुखोपाध्यायके सहयोगसे धर्ममण्डली नामक एक धार्मिक संस्थाकी स्थापना हुई थी। उसी समय कपूरथला राज्यके दीवान स्वधर्मानुरागी स्वर्गीय रामयशजी तथा वाग्मिवर सुप्रसिद्ध धर्मवक्ता व्याख्यानवाचस्पति स्वर्गीय पं० दीनदयालुजी शर्मा जैसे नेतृवर्गोंके प्रयत्नसे लाहौरमें भारतधर्ममहामण्डल नामक संस्थाकी स्थापना हुई थी। उसी प्रकार दक्षिण प्रान्तमें स्वर्गीय पं० शंकरदासशास्त्री पदे जैसे कई धार्मिक नेतृवर्गोंके उद्योगसे श्रीसनातनधर्ममहापरिषद् और श्रीमथुरापुरीमें एक साधु महात्माके प्रयत्नसे श्रीनिगमागम धर्ममण्डली नामकी सभाएँ स्थापित हुई थीं। ये सब सभाएँ प्रान्तीय होनेपर भी अपने-अपने ढंगपर अलग अलग व्यवस्थासे कुछ दिनोंतक धर्मसेवा करती रहीं। भिवानी निवासी कर्तव्यनिष्ठ और स्वधर्मानुरागी स्वर्गीय पण्डित माधवमिश्रकी शुभ प्रेरणासे और रायबहादुर वरदाकान्त लाहिड़ी दीवान फरीदकोट और रावबहादुर श्यामसुन्दरलालजी दीवान किशनगढ़ जैसे धार्मिक सज्जनोंके विशेष उद्योगसे और लोकमान्य श्रीमान् स्वर्गीय पण्डित बालगंगाधरतिलक जैसे महत्जनोंके शुभ परामर्शसे वर्तमान श्रीभारतधर्ममहामण्डलकी स्थापना हुई थी। स्वर्गीय पं० माधवमिश्रजीकी प्रबल इच्छाके अनुसार इन सब ऊपरकथित सभाओंके नामोंमें से 'भारतधर्म' नाम ही रक्खा गया था और केवल श्रीशब्द बढ़ाकर श्रीभारतधर्म महामण्डल नामसे इस अखिल भारतवर्षीय स्वजातीय महासभा की स्थापना इस शताब्दीके प्रथम ही हुई थी। इसकी रजिष्ट्री सन् १९०३ में श्रीमथुरापुरीमें कराई गई थी। रजिष्ट्री कराते समय श्रीमिथिलाधिपति ब्राह्मणकुलभूषण महाराजाधिराज श्रीरमेश्वरसिंह बहादुर जो उस समय लाहौरके भारत-

धर्म महामण्डलके सभापति थे, उनको आज्ञा तार द्वारा लेकर और पूर्वकथित चारों सभाओंके प्रतिनिधियोंके सम्मुख यह नामकरणका कार्य और सरकारी कानूनके अनुसार रजिष्ट्रीका कार्य सुसम्पन्न किया गया था। कई वर्षतक इस महासभाका प्रधान कार्यालय श्रीमथुरापुरीमें स्थापित था और तदनन्तर इस महासभाका प्रान्तीयमण्डल भारतखण्डके सब प्रान्तोंमें स्थापित हो जानेके अनन्तर सब प्रान्तीय मण्डलों और उसके प्रधान-प्रधान नेतृवृन्दों तथा श्रीभारतधर्ममहामण्डलके आजीवन प्रधान सभापति मिथिलाधिपति महाराजाधिराज श्रीरमेश्वरसिंह बहादुरकी विशेष इच्छासे श्रीमहामण्डलका प्रधान कार्यालय भारतखण्डके प्रधान विद्यापीठ और सर्वमान्य तीर्थ श्रीकाशीपुरीमें लाया गया था और जबतक श्रीमहामण्डलका अपना स्थान न बन जाय, तबतकके लिए धार्मिकवर काश्मीर जम्बू आदि देशाधिपति श्रीमान् महाराजा प्रतापसिंह बहादुरने अपना काशीका विशाल भवन श्रीमहामण्डलके प्रधान कार्यालयके लिए दिया था। यह काल स्वधर्मरक्षाके लिए अतिविपरीत है। पृथ्वीभरके सब लोग धर्महीन पथपर चल रहे हैं और अर्थ-कामके पीछे कैसा अनर्थ संसार भरमें हो रहा है वह किसीको अविदित नहीं है। वस्तुतः भारतखण्डकी और वर्णाश्रमधर्मियोंकी दशा और भी शोचनीय है। यहाँकी प्रजा तो धर्म और मोक्षको भूलकर अर्थ और कामके पीछे इस तरह उन्मत्त हो रही है कि अपने स्वरूपतकको भूल गई है। ऐसी दशामें सर्वजीवहितकारी शुद्ध-सनातनधर्म और त्रिलोकपवित्रकारी वर्णाश्रमधर्मके प्रचार और संरक्षणके लिए जो उद्योग हो रहा है, उसमें नाना विपत्तियोंका आना स्वाभाविक है। श्रीमहामण्डलकी रजिष्टरी मथुरामें होते ही श्रीमहामण्डलके पदधारियोंमें और हिन्दू समाजके कई नेतृवृन्दोंमें घोर देवासुर संग्राम कई वर्षोंतक चलता रहा। उस युद्धके शान्त करनेमें स्वर्गीय पं० बालगंगाधर तिलक जैसे भारतमान्य पुरुषोंने बहुत कुछ सहायता की थी। यह युद्धका प्रथम चरित्र था। तदनन्तर काशीपुरीमें श्रीमहामण्डलके एक प्रधान पदधारीके अन्तःकरणमें असुरका आवेश वैसे ही हुआ था—जैसे महाभारतके महायुद्धमें महावीर भीष्मपितामह आदिकी चित्त-वृत्तिमें असुर आवेश होनेकी वार्ता महाभारतमें पाई जाती है। इस असुरावेशसे विमोहित पुरुष अपना लाखों रुपया और अपने जीवनका अमूल्य समय बराबर नष्ट करता रहा। यह देवासुर संग्रामका दूसरा चरित्र सन् १९१२ ई० तक चलता रहा। सन् १९१३ ई० में 'श्रीमहामण्डल बिल्डिंग ट्रस्ट' बना और श्रीमहामण्डलके दफ्तर आदिके लिए एक तैयार विशालभवन खरीदा गया, जिसमें आजकल प्रधान कार्यालय है। उस समय उक्त श्रीमहामण्डलके पूर्व असुराक्रान्त पदधारी सब तरहसे परास्त होकर बाहरसे शान्त हो गए थे। परन्तु आसुरीकोप उनके चित्तसे नहीं हटा था। इसकारण देवासुरसंग्राम का तीसरा चरित्र प्रारम्भ हुआ

जो अभी समाप्त हुआ है । यह सबसे बड़ा युद्ध था क्योंकि उसमें शत्रु और मित्र सभी सम्मिलित हो गए थे । इस तृतीय युद्धके चलानेमें वे स्वयं तो सामने नहीं आए परन्तु उन्होंने अपने राज्यका विपुल धन भी महामण्डलके धर्म कार्योंको नष्ट करनेके लिए अपने अन्त तक व्यय किया । श्रीमहामण्डल दैवी कृपासे देवासुर संग्राममें वीरताके साथ युद्ध करता हुआ अपने उद्देश्यके अनुसार स्वधर्म प्रचार स्वसमाज रक्षा और स्वधर्म शिक्षाविस्तारके कार्योंमें यथादेशकालपात्र और यथाशक्ति प्रयत्न करता हुआ अपना कर्तव्य पालन करता रहा है । श्रीमहामण्डलकी सरकारी कानूनोंके अनुसार रजिष्ट्री होनेके बादसे उसके संचालोंका यह प्रयत्न रहा कि श्रीभारतधर्ममहामण्डल इस घोर अनैक्य और स्वार्थपरताके समयमें सर्वमान्य संस्था हो सके और इस धर्महीन समयमें सनातनधर्मके सर्वजीवहितकारी महत्त्व और त्रिलोकपवित्रकारी वर्णाश्रमधर्मकी बीजरक्षा करते हुए वर्णाश्रमधर्मशृंखलाके अनुसार धर्मप्रचार, धर्मशिक्षा विस्तार और सामाजिक संगठनके शुभ कार्योंको नियमित कर सके। सबसे पहले इसके संचालकोंने भारतखण्डके सब वर्णाश्रमधर्मी प्रधान धर्माचार्योंको अपनाया और सब प्रधान प्रधान धर्माचार्योंसे तथा देशी हिन्दू राजन्यवर्गोंसे ऐसे आज्ञापत्र संग्रह किए जिससे यह अखिल भारतवर्षीय धर्म महासभा सर्वमान्य समझी जा सके। साथ ही साथ यज्ञविभाग और नित्य नैमित्तिक देवपूजन विभागकी स्थापना द्वारा नियमित यज्ञानुष्ठान और प्रधान-प्रधान देवपदधारियोंकी नैमित्तिक देव-पूजा इस विभागद्वारा करतेहुए दैवी कृपा प्राप्तिका स्थायी आयोजन किया। और धर्मप्रचार विभाग, धर्मशिक्षाविभाग, धार्मिकविश्वविद्यालय विभाग, स्वसमाज-रक्षा विभाग, यथायोग्य व्यक्तियोंके सम्मानार्थ मानदानविभाग और हिन्दू संगठन विभाग आदि कार्य विभाग स्थापन करके यथादेश, यथाकाल, यथापात्र और यथा-शक्ति अपने कर्तव्यमें सदैव यह महासभा तत्पर रही है और रहेगी।

## नृयज्ञ-मानदान ।

श्रीभारतधर्ममहामण्डल प्रधानकार्यालयमें ब्रह्मयज्ञरूपसे महर्षियोंकी पूजाके निमित्त शास्त्रका बहुतसा काम हुआ है और होरहा है जो सबको विदित है। इसी प्रकार देवयज्ञरूपसे देवताओंकी पूजाके निमित्त नित्यपूजा, नैमित्तिक पूजा और तान्त्रिकयज्ञ, पौराणिकयज्ञ और श्रौतयज्ञ यथासमय होते रहते हैं। आर्थिक असुविधा रहनेपर भी सालभरमें दैवीजगतके सम्वर्धनके निमित्त ४८ नैमित्तिक पूजाएँ हुआ करती हैं, जिसके लिए नित्यपूजाके पुजारीके अतिरिक्त एक विशिष्ट विद्वान् पुरोहित नियुक्त हैं। इसी मंगलमय सिद्धान्तके अनुसार मनुष्यमात्रके गुणोंकी पूजाके निमित्त नृयज्ञरूपसे श्रीमहामण्डल द्वारा यह मानदान विभाग

स्थापित है। प्रतिवर्ष धर्म, विद्या और कलाकी उन्नतिके सम्बन्धसे जाति और धर्मके निर्विशेष रूपसे योग्य पुरुषों तथा स्त्रियोंकी पूजा इस विभागद्वारा की जाती है। सन् १९४१ ई० तक जिन गुणोव्यक्तियोंकी पूजा विभिन्न मानपत्रों द्वारा की गई है उन मानप्राप्त व्यक्तियोंकी संख्या ४०८२ है। इस वर्ष जिन जिन व्यक्तियोंकी पूजा की गई है सहर्ष उनको नामावली नीचे प्रकाशित की जाती है।

( धर्ममान । )

रायबहादुर विद्याभूषण श्रीमान् पण्डित कमलाकर द्विवेदी एम. ए. रिटायर्ड मजिस्ट्रेट तथा कलक्टर यू. पी. बनारस—धर्मालंकार। श्रीमान् रायसाहब डाक्टर श्रीशचन्द्रसेन एल. एम. एस. शाहजहाँपुर—धर्मरंजन। श्रीमान् पण्डित वंगपल्ली नीलकण्ठम् सेक्रेटरी-सनातनधर्मसभा सिकन्दराबाद डेकन—धर्मरंजन। श्रीमान् रायबहादुर पं० शिवनारायणमिश्र रईस तथा जमीन्दार सभापति सनातनधर्म-सभा शाहजहाँपुर—धर्मभूषण। श्रीमान् साहित्यभूषण पंडित विजयानन्दत्रिपाठी बनारस—धर्मरत्न। श्रीमान् ठाकुर लौटूसिंह गौतम एम. ए., एल. टी., एम. आर. ए. एस., प्रोफेसर उदयप्रताप क्षत्रिय कालेज बनारस—धर्मभूषण। श्रीमान् पण्डित जयेन्द्रराय भगवानलाल दुर्काल. एम. ए., विद्यावारिधि, साहित्यरत्नाकर रिटायर्ड प्रोफेसर एम० टी० बी० कालेज सूरत—धर्मभूषण। श्रीमान् राव-बहादुर चन्द्र विद्यानन्द श्रीकृष्णचन्द्रपण्ड्या बी० ए०, बम्बई—धर्मभूषण। श्रीमान् नारायण पुरुषोत्तम सघाणी बम्बई—धर्मविनोद। श्रीमान् पं० शिव-नाथकाटजू एम० ए०, एल-एल० बी०, एडवोकेट इलाहाबाद—धर्मभूषण। श्रीमान् महामहोपदेशक पं० गणेशदत्तशास्त्री कन्नौज—धर्मभूषण। श्रीमान् राव बहादुर एस० एम० पराण्डेजी एम० ए०, एल० एल बी० रिटायर्ड सब जज नागपुर—धर्मरत्न। महा-महोपदेशक श्रीमान् पण्डित कालूराम शास्त्री, अमरोधा कानपुर—धर्मरत्न। श्रीमान् पण्डित अमृतलालजी कुकड़-ग्राम भावनगर—भक्तरत्न। श्रीयुत नरेन्द्रनाथ सेठ एम० ए०, बी० एल, एडवोकेट ७८ बीडन स्ट्रीट कलकत्ता—धर्मविनोद। श्रीयुत निवारण-चन्द्रदत्त मर्चेण्ट तथा लैण्ड-होल्डर, २० टॉगरा रोड कलकत्ता—धर्मरंजन। श्रीयुत वरदाप्रसाद राय रिटायर्ड सब जज, रतनगंज बाँकुरा—धर्मविनोद।

( राजधर्ममान । )

१—हिज हाइनेस श्रीमन्त महाराज बालासाहबपन्त बी० ए० प्रतिनिधि राजासाहब औंधस्टेट (सतारा)—भारतधर्मभूषण। २—ही-आनरेबुल केप्टन महा-राजा श्रीश्रीकृष्णचन्द्र गजपतिनारायणदेव बहादुर पार्लाकेमिडी, गंजाम, उड़ीसा—भारतधर्मरत्न।

( आचार्य मान । )

श्रीस्वामीनारायणपीठाधीश्वर श्रीमान् आनन्दप्रसाद आचार्य महाराज

बड़ताल, गुजरात। श्रीमान् यतिभूषण महन्त स्वामी हरिनामदासजी महाराज, साधुवेला तीर्थ, सक्खर (सिन्ध)

(विशिष्ट विद्यामान।)

श्रीमान् राजा डाक्टर बलदेवदास बिड़ला महाशय काशी—वेदान्तभूषण। श्रीमान् भक्तिभूषण सेठ जयदयाल गोयन्दका, बाँकुरा—विद्यावारिधि। श्रीमान् भक्तिभूषण सेठ हनुमानप्रसाद पोद्दार, सम्पादक 'कल्याण' गोरखपुर—विद्यारत्नाकर। श्रीमान् डाक्टर कैलाशनाथ काटजू एम० ए०, एल० एल० डी०, एडवोकेट इलाहाबाद—विद्याकलानिधि।

(कुलाङ्गना-मान।)

श्रीमती धर्मपत्नी सर एस० एम० बापना साहब विद्यारत्न, सी० आई० ई०, रतलाम—धर्मसावित्री। श्रीमती धर्मपत्नी दीवान बद्रीनाथजी, दीवान स्टेट जम्बू श्रीनगर (काश्मीर)—धर्मलक्ष्मी। श्रीमती जसीबाई पण्डित रामचन्द्रशर्मा अमरकोट (सिन्ध)—धर्मोपदेशिका।

(संस्कृत विद्यामान।)

महामहोपाध्याय श्रीमान् पण्डित गिरिधरशर्मा चतुर्वेदी, प्रिन्सिपल महाराज संस्कृत कालेज जयपुर—व्याख्यान वाचस्पति। श्रीमान् भट्ट मथुरानाथशास्त्री, भट्टगार्डन रेजिडेन्सी रोड, जयपुर—साहित्यवारिधि। श्रीमान् पं० जीवनदत्तशर्मा संस्थापक सांगवेद महाविद्यालय नरवर, पो० नरोरा, बुलन्दशहर—महामहाध्यापक। श्रीमान् पं० प्रतापकृष्ण मूर्तिशास्त्री करवाडी गुण्टूर—विद्याभूषण। श्रीमान् पण्डित कालीप्रसादमिश्र व्याकरणाचार्य, वाइस प्रिन्सिपल ओरियंटल कालेज हिन्दूविश्वविद्यालय बनारस—विद्यावारिधि। श्रीमान् पं० भट्टाचार्य श्रीपाददामोदर सातवलेकर अध्यक्ष स्वाध्यायमण्डलऔंध, सतारा—महामहाध्यापक। शास्त्रकेशरी श्रीयुत पण्डित श्रीश्रीजीवन्यायतीर्थ एम० ए० भाटपारा बंगाल—महामहाध्यापक। श्रीयुत पण्डित कालीप्रसादशास्त्री सम्पादक 'संस्कृतम्', टेढ़ा उन्नाव—विद्यारत्न। श्रीमान् पं० बलदेवप्रसादमिश्र सम्पादक ज्योतिष्मती, बनारस—विद्याभूषण। श्रीमान् पं० काशीनाथझा कोईलख दरभंगा—विद्यालंकार। श्रीमान् पं० गिरिजाशंकर शास्त्री प्रधानाध्यापक रायपुर संस्कृतपाठशाला अहमदाबाद—वैयाकरणभूषण। श्रीमान् पं० सतीशचन्द्र भट्टाचार्य काव्यव्याकरणदर्शनतीर्थ, केन्द्राध्यक्ष शेरपुर टाउन बाँकुरा—विद्याभूषण। श्रीमान् पं० परशुरामशास्त्री व्याकरणाचार्य अध्यापक श्रीरघुनाथसंस्कृतमहाविद्यालय जम्मू—विद्यारत्न। श्रीमान् पं० युगलकिशोरशास्त्री प्रधानाध्यापक संस्कृत पाठशाला कोंच जालौन—विद्याभूषण। श्रीमान् पं० सूर्यप्रसादजी शास्त्री अध्यापक संस्कृतपाठशाला कोंच-जालौन—साहित्यभूषण। श्रीमान् पं० जगन्नाथ चतुर्वेदी व्याकरणाचार्य लब्धसुवर्णपदक प्रधानाध्यापक डुमरी शाहाबाद—

विद्याभूषण। श्रीमान् पं० केदारनाथशुक्ल साहित्याचार्य व्याकरण-सांख्यतीर्थ लब्धसुवर्णपदक, प्रधानाध्यापक भाईपाआ शाहाबाद—विद्यालङ्कार। महोपदेशक श्रीमान् पं० लक्ष्मीनारायण शास्त्री गुजरानवाला—विद्याभूषण। श्रीमान् स्वामी माधवानन्द सरस्वती श्रीशंकर गुरुकुल श्रीरंगम्—वेदान्तभूषण। श्रीयुत शंकरप्रसाद मिश्र बी० ए० हेडमास्टर, सिटी हाईस्कूल अहमदाबाद—दर्शनालंकार। श्रीयुत पं० नागरदास काशीराम वम्भिनिया एम० ए०, एल० एल० बी०, प्रिन्सिपल स्वामीनारायण संस्कृत महाविद्यालय अहमदाबाद—विद्यालंकार। श्रीमान् पं० राजमंगलनाथ त्रिपाठी एम० ए०, एल० एल० बी०, साहित्याचार्य प्रोफेसर ताल्लुकेदारान कालेज लखनऊ—विद्यारत्न। श्रीमान् पण्डित महादेवशर्मा मिश्र, अध्यापक क्वींस इन्टरमीडियेट कालेज बनारस—विद्याभूषण। श्रीमान् पण्डित रविनाथ उपाध्याय काठमाण्डू नेपाल—साहित्यभूषण। श्रीमान् पण्डित मंगलजी उद्धवजी शास्त्री अधिपति विश्वमंगल जूनागढ़ काठियावाड़—विद्याभूषण। श्रीमान् पण्डित रमाकान्त-त्रिपाठी एम० ए० सुपरिण्टेडेण्ट रामनामप्रचार विभाग—डालमियांनगर बिहार, विद्यारत्न। श्रीमान् ठाकुर उदयनारायणसिंह शास्त्रप्रकाशभवन मधुरापुर पो०, विधुपुर बाजार, मुजफ्फरपुर—विद्याभूषण। महामहोपदेशक पण्डित गंगाविष्णु-शास्त्री, काव्यतीर्थ, बनारस—विद्यावारिधि। महोपदेशक श्रीमान् पण्डित विन्ध्येश्वरीप्रसाद शास्त्री, धर्माध्यापक सेण्ट्रल हिन्दूस्कूल, बनारस—विद्यानिधि।

## ( धर्मोपदेशकमान )

श्रीमान् धर्मरत्न पण्डित कालूराम शास्त्री अमरौधा कानपुर—महामहोपदेशक। श्रीमान् साहित्यरत्नाकर कविरत्न पण्डित अखिलानन्दशर्मा, अनूपशहर (बुलन्दशहर)—महामहोपदेशक। श्रीमान् पं० धर्मदेव शास्त्री साहित्याचार्य, प्रधानाध्यापक संस्कृत-विद्यालय अमरकोट सिन्ध—महोपदेशक। श्रीमान् पं० बुद्धिसागर पाण्डेय व्याकरणाचार्य, बलिया—महोपदेशक। डाक्टर श्रीमान् पण्डित वसन्तकुमार चट्टोपाध्याय एम० ए०, कलकत्ता—महोपदेशक। श्रीमान् पं० नित्यानन्द शास्त्री साहित्यव्याकरणधर्मशास्त्राचार्य भटपुरा, असवोली मुरादाबाद—महोपदेशक। श्रीमान् युधिष्ठिर शर्मा अमरकोट सिन्ध—महोपदेशक। श्रीमान् गिरिजेशकुमार शर्मा—"गिरीश" बनारस—उपदेशक। गोस्वामी श्रीमान् पं० सत्यहासचन्द्र नवगाँव आसाम—उपदेशक।

## ( संगीत विद्यामान )

श्रीमान् प्रोफेसर श्रीकृष्णहरि हिर्लेकरजी गायनाचार्य साक्षीविनायक काशी—संगीतरञ्जन। श्रीमान् पण्डित वेणीमाधवमिश्र ध्रुपदिया रामघाट, बनारस—संगीत-भूषण। श्रीमान् पण्डित शिवप्रसाद त्रिपाठी प्रोफेसर हिन्दूविश्वविद्यालय बनारस—संगीतविनोद।

## ( विविध विद्यामान )

श्रीमान् पं० विक्रमादित्य त्रिपाठी नदौली, लार गोरखपुर—दैवज्ञसुधाकर।

श्रीमान् पं० रघुनाथशर्मा ज्यौतिषाचार्य, नईवस्ती, ईश्वरगंगी काशी—ज्यौतिषरत्नाकर। श्रीमान् पं० विपिनचन्द्र जोशी बी० ए०, भीमताल नैनीताल—ज्यौतिषालङ्कार। श्रीमान् हरेकृष्णदयालु शास्त्री राजज्यौतिषी, सुकेत स्टेट (पञ्जाब)—ज्यौतिषालंकार। श्रीमान् गणेशप्रसादजी अग्रवाल मण्डला (सी० पी०)—कविभूषण। श्रीमान् पण्डित श्यामशरणशास्त्री ज्यौतिष-कार्यालय भरतपुर—ज्योतिर्भूषण। श्रीमान् पण्डित माधवजी शर्मा, गाजीपुर—आयुर्वेदभूषण। श्रीमान् पण्डित वीरभद्रप्रसादशास्त्री राजज्योतिषी सरगुजा दरबार—ज्योतिषालङ्कार। श्रीमान् पण्डित व्रजमोहन दीक्षित आयुर्वेदाचार्य, काशी—आयुर्वेदरत्न। कविराज श्रीमान् पण्डित विलट चौधुरीजी श्रीशंकर औषधालय सूआ पो० मधवापुर दरभङ्गा—वैद्यभूषण। श्रीमान् पण्डित दयाशंकर मेघजी पुरोहित कर्मकाण्ड विशारद ज्योतिर्विभूषण बम्बई—कर्मकाण्डभूषण। श्रीमान् पण्डित वंशीधर शर्मा वैद्यशास्त्री काशी—आयुर्वेदभूषण। श्रीमान् प्रियनाथ भट्टाचार्यजी एच. एम. डी., एम. एच. एस., वाइस प्रिन्सिपल होमियोपैथिक मेडिकल कालेज बनारस—भिषग्रत्न। श्रीमान् पन्नालाल गुप्त वैद्यविशारद श्रीकृष्णशक्ति-औषधालय बालाघाट (सी. पी.)—वैद्यभूषण। श्रीमान् पण्डित अनिरुद्धपाण्डेय आयुर्वेदाचार्य वेलवा-अम्बा-मुजफ्फरपुर—वैद्यभूषण। श्रीमान् दुर्गाप्रसाद पाठक वैद्य बिवार जिला हमीरपुर—आयुर्वेदरत्न। श्रीमान् पण्डित महेन्द्र ओझा आयुर्वेदाचार्य रत्नपुरा छपरा—आयुर्वेदभूषण। श्रीमान् पं० छन्नूलालजी शर्मा वैद्य, नेकपुर नवादा हरदोई—आयुर्वेदभूषण। श्रीमान् पण्डित रामरञ्जन मिश्र भिषग्रत्न दानापुर कैण्ट-पटना—वैद्यविभूषण। श्रीमान् पं० गोविन्दझा ज्यौतिषी मङ्गलागौरी मसलहपुर पो० महेन्द्र पटना—ज्योतिर्भूषण। श्रीमान् बाबू लालजीसिंह वर्मा जगतौली-राधागंज, छपरा—(हिन्दी) साहित्यभूषण। श्रीमान् पण्डित काशीनाथजी कर्मकाण्डी छोटी पियरी काशी—कर्मकाण्डभूषण। श्रीमान् पण्डित वासुदेव शर्मा बलिया-पोखरा, छपरा—ज्यौतिषालङ्कार। श्रीमान् पं० रामसकल उपाध्याय प्रधानाध्यापक संस्कृत महाविद्यालय आरा—आयुर्वेदरत्न। श्रीमान् कविराज होरामशर्मा आयुर्वेदविशारद, वाशिष्ठ आयुर्वेदिक कालेज, बम्बई बाजार कराँची—आयुर्वेदालंकार। श्रीमान् अम्बिकाचरण चक्रवर्ती काव्यतीर्थ आयुर्वेदाचार्य काशी—आयुर्वेदभूषण। श्रीमान् डाक्टर धर्मदासजी महाशय अमरकोट (सिन्ध)—भिषग्भूषण। श्रीमान् पण्डित त्रिलोकीनाथमिश्र व्याकरणाचार्य, साहित्य-रत्न, अध्यापक सांगवेदविद्यालय हतवाबाजार (भटनी-गोरखपुर)—वैद्यभूषण।

(मानपत्र)

श्रीमान् पण्डित घनश्याम डिमरी बी० ए० एल एल० बी० एडवोकेट चमौली गढ़वाल। श्रीमान् बाबू मोहनलालजी C/o डाक्टर काटजू साहब इलाहाबाद।

—:※:—

# महामण्डल-सन्देह

**देवयज्ञ की आवश्यकता**—दैवी जगतपर विश्वास और नियमितरूपसे दैवीजगतके पदधारियों की प्रसन्नता सम्पादन करते हुए श्री भगवान्‌के चरणोंमें मन लगाना यह आर्यजातिका प्रधानकर्तव्य है। श्रीमहामण्डलमें प्रतिवर्ष ४८ नैमित्तिक पूजाएँ होती हैं जिसका विस्तारित विवरण हम पहले प्रकाशित कर चुके हैं। इसके अतिरिक्त श्रीमहामण्डलके सुप्रसिद्ध यज्ञमण्डपमें यथादेशकालपात्र लगभग २०० वैदिक और स्मार्तयज्ञ हो चुके हैं। शारदीय नवरात्रोंमें नैमित्तिक हवन पूजन, शास्त्रानुसार महामण्डलकी ध्वजाका संस्कार, ध्वजाके रक्षक श्रीहनुमानजीकी विशेष-पूजा आदिके अतिरिक्त इस वर्ष एक शतचण्डी यज्ञका भी अनुष्ठान हो रहा है। कलियुगमें भगवन्नाम कीर्तनरूपी यज्ञकी बड़ी महिमा है। श्रीभगवान्‌की कृपासे इस समय भगवन्नाम यज्ञके अनुष्ठानकी ओर वर्णाश्रमधर्मी प्रजाको कुछ दृष्टि आकृष्ट हुई है। गोरखपुरके कल्याण कार्यालय और काशीकी धर्मसंघ जैसी संस्थाएँ इस विषयमें अति प्रशंसनीय कार्य कर रही है। श्रीमहामण्डल कार्यालयमें भी श्रीभगवन्नाम-गान और लीलागान तथा जप आदिकी व्यवस्था पहलेसे ही की गई है। धर्मानुरागी हिन्दू गृहस्थोंको उचित है कि भगवन्नाम गानका इस समय नियमपूर्वक आश्रय लेवें। हिन्दू राजन्यवर्गों तथा धनीमानी नेतृवर्गोंको ध्यानपूर्वक इस शुभकार्यमें योग देना उचित है और जहाँ तक सम्भव हो अपने सम्बन्धके देवमन्दिरोंमें सार्वजनिक भगवन्नाम गान नित्य और नियमित हो, इसके लिए यत्न करना उचित है।

**श्रीगङ्गाजीकी मुक्तधारा**—भगवती गंगाकी महिमा न जाननेसे राजकर्मचारियोंके द्वारा श्रीगंगाजीकी धाराकी रुकावट दो स्थानोंमें की गई थी। एक हरिद्वारमें और दूसरी नरौरामें। हरिद्वारमें धारा बन्द नहीं हो सकी थी क्योंकि वहाँ नीलधाराकी धारा अलग बहती ही रहती है। इसके अतिरिक्त श्रीमहामण्डलके संरक्षक राजा महाराजाओंके प्रयत्नसे नहरके मुखके पक्के बन्दमें एक ऐसी पक्की मुहरी बना दी गई है जिससे श्रीगंगाजीकी धारा बिलकुल रुकने न पावे। परन्तु नरौरा बन्दकी दशा बड़ी भयानक थी वहाँ ऐसा प्रयत्न किया गया था कि एक बिन्दु पानी भी आगे न बढ़सके। इसके लिए श्रीभारतधर्म महामण्डलको बड़ा उद्योग करना पड़ा। भारतगवर्नमेण्ट तथा यू० पी० प्रान्तीय गवर्नमेण्ट दोनोंमें ही प्रबल पुरुषार्थ करनेके अनन्तर वर्णाश्रमधर्मियोंको जय मिला था। श्रीमहामण्डलके प्रान्तीय मन्त्री और विशिष्ट प्रतिनिधि स्वर्गीय बाबू सुखबीर सिंह जमीन्दार और रईस मुजफ्फर-नगरके नेतृत्वमें श्रीमहामण्डलके इञ्जीनियर और विशिष्ट सभ्योंका एक डेपुटेशन नरौरामें उपस्थित हुआथा। उस समय गवर्नमेण्टके विशिष्ट पदधारीगण भी वहाँ उपस्थित थे। उस समय यही निश्चित हुआ था और गवर्नमेण्ट

ने श्रीभारतधर्म महामण्डल प्रधानकार्यालयको लिख भी दिया था कि भविष्यमें श्रीगंगाजीकी धारा नरौराबन्दमें रोकी नहीं जाएगी और धारा खुली रखनेके लिए स्थायी प्रबन्ध किया जाएगा; और विशेष विशेष पर्वोंके दिनोंमें वह खुली हुई धारा विशेष बढ़ा दी जाएगी । कुछ दिनों तक गवर्नमेण्ट बड़े बड़े पर्वोंकी लिस्ट श्रीमहामण्डलसे माँगती थी और श्रीमहामण्डलके प्रधान सभापति श्रीमान् महाराजाधिराज दरभंगा उसको दरभंगा दफ्तरसे गवर्नमेण्टमें भेजा करते थे । कई वर्षोंसे न तो वह लिस्ट गवर्नमेण्टसे माँगी जाती है और न भेजी जाती है । फिर बीचमें गौर्नमेण्टसे पूछताछ करनेपर पता चला कि अब नरौरेमें खुलीधाराका प्रबन्ध बहुत पक्का कर दिया गया है इसकारण लिस्ट भेजनेकी कोई आवश्यकता नहीं है । अत. श्रीमहामण्डलके उस ओरके आसपासके प्रतिनिधिवर्ग, सहायकवर्ग और सदस्यवर्गों तथा उस ओरके सनातनधर्मके प्रतिष्ठानोंके पदधारियोंसे सविनय निवेदन यह है कि वे कृपापूर्वक बीच-बीचमें नरौराबन्द को देखा करें और हमेशा श्रीगंगाजीकी धारा खुली रहती है कि नहीं ? और पर्वोंके दिनोंमें बढ़ाई जाती है कि नहीं ? इस पर ध्यान दिया करें और यदि कोई प्रतिकूल बात देखें तो श्रीमहामण्डल प्रधानकार्यालय को पत्र भेजकर सूचित किया करें । × × × ×

**श्रीशंकर सम्प्रदाय और जोशीमठ**—इस घोर समयमें भी श्रीभगवान् आदि शंकराचार्यके सम्प्रदाय और उनकी शिक्षा तथा दीक्षाप्रणालीका प्रभाव भारतखण्डमें कम नहीं है । श्रीभगवान् शंकरके तिरोभावके पश्चात् कई सौ वर्षों तक श्रीभगवान् द्वारा प्रतिष्ठित दक्षिणमें शृंगेरीमठ, पश्चिममें शारदामठ, पूर्वमें गोवर्धनमठ और उत्तरमें ज्योतिर्मठ इन चारों मठोंके आचार्य प्रभुगण को एक प्रकारसे धर्मराजपदके अधिकार प्राप्त थे । भारतखण्डके सब प्रान्तोंके हिन्दू राजन्यवर्ग और प्रजावर्ग उनके शासनके आधीन रहा करते थे । प्रबल बौद्धधर्मके प्रभावसे जो हिन्दुओं की वर्णाश्रम शृङ्खला शिथिल होगई थी उसमें उस समय पुनः जीवनीशक्ति आगई थी । इन चारों पीठोंमें कई सौ वर्षोंसे समय समय पर दुर्बलता आती रही और पुनः उनको दशा सम्हलती रही । शृंगेरीमठके ब्रह्मीभूत शंकराचार्य श्रीनृसिंह भारती महाराज कैसे त्रिकालदर्शी और शक्तिशाली महात्मा थे इसका वर्णन पहले सूर्योदयमें आ चुका है । उनके तिरोभावके अनन्तर जो शृङ्गेरीमठ सबसे प्रभावशाली मठ था, इन दिनोंमें उसमें भी दुर्बलता आगई है । शारदामठके शंकराचार्य ब्रह्मीभूत श्रीमाधवतीर्थ महाराज और गोवर्द्धनमठके शंकराचार्य ब्रह्मीभूत श्रीमधुसूदनतीर्थ महाराज इन दोनों आचार्योंके तिरोभावके अनन्तर इन दोनों पीठोंमें कैसी दुर्बलता आगई है यह सबको विदित ही है । ज्योतिर्मठमें दुर्बलता पहलेसे ही ऐसी होगई थी कि ज्योतिर्मठ तीर्थ और वहाँ का स्थान नष्टभ्रष्ट होगया था । पूर्वकथित तीनों ब्रह्मीभूत आचार्योंके आज्ञाधीन होकर

श्रीभारतधर्म महामण्डलने श्रीज्योतिर्मठ की तीर्थ भूमिका उद्धार श्रीदरबार टिहरी तथा डिप्टो कमिश्नर साहब गढ़वालकी सहायतासे की थी और उक्त आचार्योंको पवित्र इच्छाके अनुसार श्रीस्वामी ब्रह्मानन्द सरस्वती महाराजको हिन्दूराज्य वर्गोंकी सम्मतिसे जोशीमठके पीठाधीश शंकराचार्यरूपसे श्रीमहामण्डलके गत महाधिवेशनमें अभिषिक्त किया था । तदनन्तर श्रीशंकर संप्रदायके सब दशनामी आचार्यों, मठाधीशों, महन्तों और मण्डलेश्वरोंने शंकर सम्प्रदायके इस पवित्र और ऐतिहासिक कार्यका सम्यक् रूपसे समर्थन किया है । श्रीज्योतिर्मठके शंकराचार्यप्रभु बड़ी योग्यताके साथ श्रीवर्णाश्रमधर्मरक्षा और श्रीसनातनधर्मप्रचार करते हुए देश देशान्तरमें संचार कररहे हैं । इस विषयमें जैसी कि ब्रह्मीभूत श्रृंगेरी मठाधीशकी भविष्यवाणी थी जो हम पहले अंकोंमें प्रकाशित कर चुके हैं वे सब लक्षण पूर्ण-रूपसे वर्तमान ज्योतिर्मठाधीश प्रभुमें प्रकाशित होरहे हैं । श्रीमत्प्रभुके बड़े बड़े योग्य शिष्य भी हैं । धर्मसंघके प्रतिष्ठाता श्रीस्वामी हरिहरानन्दसरस्वती (करपात्रीजी) महाराजके धर्मोपदेशोंसे हिन्दू जनताको बहुत कुछ लाभ हो रहा है; और उनके अन्यतम शिष्य श्रीस्वामी अद्वैतानन्द सरस्वतीजी महाराजने सम्प्रति उत्तराखण्डमें भी ज्योतिर्मठ-पीठके उद्धारके अभिप्रायसे संचार कियाथा और ज्योतिर्मठ तीर्थभूमि, मन्दिर और मठके पुनरुद्धारके लिए यथासम्भव प्रयत्न कर रहे हैं । यदि उनके सब सुयोग्य शिष्यगण एकमत होकर इस पुण्यकार्यका भार ग्रहण करेंगे तो योगिराज ब्रह्मीभूत श्रृंगेरी मठाधीशकी पवित्र भविष्यवाणीके अनुसार ज्योतिर्मठ पीठका पूर्णरूपसे उद्धार हो जायगा तथा ज्योतिर्मठमें एक विद्यापीठ स्थापित हो सकेगा । प्रत्युत इसी आदर्शके अनुसार श्रीशंकराचार्य प्रभुके अन्य तीन मठोंमें दैवीशक्तिका पुनः विकाश हो जायगा । चारों मठ आपसमें आध्यात्मिक भ्रातृभाव स्थापन करके और दसनामी सम्प्रदायके श्रृंखलाबद्ध समवेतशक्तिको प्राप्त करते हुए शंकर सम्प्रदायका संस्कार और पुनः संगठनकार्य करेंगे और इस प्रकार श्रीभगवानकी इच्छा को कार्यरूपमें परिणत करते हुए वे भारतखण्डको धन्य करेंगे और दैवी जगतका शुभकार्य सम्पादनकर स्वयं कृतकृत्य होंगे । श्रीसनातनधर्मके सब राजन्यवर्ग, सेठ, साहूकारवर्ग और प्रजावर्गसे यही सविनय प्रार्थना है कि वे ज्योतिर्मठ पीठाधीश शंकराचार्य प्रभुकी आज्ञा शिरोधार्य करें और उनके सुयोग्य शिष्यवर्गोंको तन मन और धनसे यथाशक्ति सहायता देकर सनातनधर्मके पुनः अभ्युदय, सद्विद्याविस्तार और वर्णाश्रमधर्म-श्रृंखलाकी सुरक्षाके शुभकार्योंमें उनका हाथ बटावें और धर्मयश तथा देवताओंके आशीर्वाद प्राप्त करें । × × ×

**कल्याणकार्यालय गोरखपुर ।** कल्याण कार्यालयका कार्य यथार्थमें जगत-हितकारी है । शुद्ध हिन्दी भाषाकी पुष्टि, उन्नति और पूर्णता सम्पादन जैसा कि इस कार्यालयसे हुआ है ऐसा शुभकार्य आजतक किसी भी प्रतिष्ठानके द्वारा नहीं

हुआ। इस मंगलमय प्रतिष्ठानके मूलाधार विज्ञवर श्रीमान् सेठ जयदयाल गोयनका महोदय और कर्मयोगी श्रीमान् सेठ हनुमान प्रसाद पोद्दार महोदयके निकट समस्त हिन्दी भाषाभाषी नरनारी इस सर्वजनहितकारी कार्यके लिए ऋणी रहेंगे इसमें सन्देह नहीं। सब अधिकारके हिन्दी भाषाभाषी धर्मानुरागी सज्जनोंका कल्याणप्रद कल्याणका प्रकाशनकार्य और अंग्रेजी भाषाभाषी सब धर्म सम्प्रदायोंका हितकर उनका कल्याणकल्पतरुका प्रचारकार्य, उनके नाना अपूर्व विशेषांक समूह और अन्यान्य अनेक धर्मपुस्तकसमूह सनातनधर्मके प्रचारके लिए और वर्णाश्रमधर्मको भित्ति दृढ़करनेके लिए बहुत कुछ कार्य ही नहीं कर रहे हैं अपितु उनके इस प्रकारके शास्त्र प्रकाशनकार्यसे जगतके सब धर्मसम्प्रदायोंका यथेष्ट हित हो सकेगा इसमें सन्देह नहीं। वस्तुतः अखिल भारतवर्षीय श्रीभारतधर्म महामण्डलके शुभ उद्देश्योंमेंसे यह प्रतिष्ठान एक प्रधान उद्देश्यकी पूर्तिमें बहुत कुछ सहायता कर रहा है। श्रीमहामण्डल, हिन्दूराजन्यवर्ग और सब वर्णाश्रमधर्मी सज्जनोंसे यह प्रार्थना करता है कि वे इस धर्मप्रतिष्ठानको अपनावें और इस प्रतिष्ठान द्वारा प्रकाशित ग्रन्थों और सामयिक पत्रोंका संग्रहकरके अपने-अपने घरोंकी श्री बढ़ावें। × × ×

**हिन्दू भाइयोंसे निवेदन** — जैसे वृक्षके मूलको बिना सुदृढ़ किए, उसमें जल बिना पहुँचाए और उसके नीचेकी जमीनको सेवा और खादसे बिना उन्नत किए वृक्षके स्कन्ध, डाली, पत्ते, फूल और फलोंकी उत्तम स्थिति नहीं हो सकती है वैसे ही हिन्दू जातिके सबसे वृद्ध अखिलभारतवर्षीय स्वजातीय धर्मप्रतिष्ठान श्रीमहामण्डल जो हिन्दू जातिके अभ्युदयका मूल है उसकी शक्तिको बिना बढ़ाए हिन्दू जातिका कल्याण नहीं हो सकता है। श्रीभारतधर्ममहामण्डल धर्मक्षेत्रमें युद्ध करता हुआ एक रूपसे दृढ़ होकर अर्द्धशताब्दीसे खड़ा हुआ है। हिन्दू जातिके नरनारीमात्रका यह कर्तव्य है कि उसके सदस्य बनें और अपनी स्वजातीय संघशक्तिको बढ़ावें; भारत-खण्डके नगर नगर में श्रीमहामण्डलके धार्मिकविश्वविद्यालयके केन्द्र खुलवावें; हिन्दू जातिके गृहस्थगण विश्वविद्यालयके सहयोगी सभ्य बनकर अपने अपने घरमें अपने बालक बालिकाओंको बालकपनसे ही धर्मशिक्षा देनेका यत्न करावें; और धार्मिक विश्वविद्यालयके नवीन नियमके अनुसार अपने ही घरसे घरकी स्त्रियोंको परीक्षामें सम्मिलित कराकर धार्मिक और सद्शिक्षाविस्तारका कारण बनें और सब प्रकारकी धार्मिक शिक्षाके उपयोगी पुस्तक पुस्तिकाओंकी सहायता श्रीमहामण्डलसे प्राप्त करें। श्रीमहामण्डलके सदस्य होनेसे सबको यह त्रैभाषिक और त्रैमासिक सूर्योदय बिना मूल्य प्राप्त होता रहता है। इसमें तीनों भाषामें ऐसे प्रबन्ध यथाक्रम प्रकाशित होते हैं जिससे पाठकको अपने आप ही धर्मशिक्षा प्राप्ति करनेमें बड़ी सहायता मिलती है। धार्मिक संघशक्तिकी प्राप्तिके लिए श्रीभगवान् सबको सुबुद्धि देवें यही प्रार्थना है।

---

## धर्मसेविका विद्यापीठ काशी ।

हिन्दू संस्कृतिकी रक्षाके लिए यह अपने ढंगकी अनोखी संस्था स्थापित है। इसके स्थानीय प्रतिष्ठानमें उच्चवर्णकी स्त्रियाँ ली जाती हैं जिनको १०) से १२) तक मासिक छात्रवृत्ति दी जाती है और योग्यता प्राप्त करनेपर उनके आजीवन भरण पोषणका भी भार लिया जाता है। इस विद्यापीठके प्रबन्धसे भारतखण्डके सब प्रान्तोंके हिन्दू गृहस्थोंकी स्त्रियाँ उच्चशिक्षा प्राप्त करनेके अभिप्रायसे अपने ही घरसे परीक्षामें शामिल होकर विद्या सम्बन्धी और धर्म सम्बन्धी उपाधि तथा अन्यान्य सम्मान प्राप्त कर सकती हैं विस्तारित विवरण जाननेके लिए निम्नलिखित पतेपर पत्रव्यवहार करें।

संचालिका—"आर्यमहिला", जगतगंज, बनारस।

---

## उपदेशकमहाविद्यालय, काशी।

इस महाविद्यालयके द्वारा योग्य धर्मवक्ता और धर्मप्रचारक प्रस्तुत किए जाते हैं। विद्यार्थियोंको यथायोग्य छात्रवृत्ति मिलती है। कमेटी की आज्ञा होनेपर विशेष-विशेष छात्रोंको महामण्डलके 'पण्डितनिवास'में रहनेकी भी सुविधा दी जाती है। इस महाविद्यालयमें दो तरहके छात्र लिए जाते हैं। यथा जो इसी महाविद्यालयकी शिक्षा विशेषरूपसे प्राप्त करें और दूसरे प्रकारके ऐसे भी छात्र लिए जाते हैं जो काशीके अन्यान्य पाठशालाओं और कालेजोंमें विद्याभ्यास करते हुए इस महा-विद्यालयकी शिक्षा प्रणालीसे लाभ उठाना चाहें।

मिलनेका पता—

महामहोपदेशक धर्मरंजन पण्डित धूमावतीप्रसाद पाण्डेय

प्रधानाध्यक्ष—श्रीमहामण्डल, जगतगंज, बनारस।

---

## हिन्दू जाति का संगठन।

हिन्दू जातिके सामाजिक संगठन, धर्मोन्नति और ऐक्यके उद्देश्यसे श्रीमहामंडलने सदस्य होनेका बहुत सुगम उपाय निकाला है। प्रत्येक हिन्दू नरनारी श्री महामंडलके सदस्य हो सकते हैं। प्रत्येक मेम्बर को एक आवेदनपत्र भर कर भेजना होता है अथवा पत्र द्वारा सूचित करना होता है कि वे सदस्य होना चाहते हैं। सदस्योंको केवल एक रुपया साल चन्दा देना होता है। उनको यह त्रैभाषिक और त्रैमासिक पत्र विना मूल्य मिलता है जिससे समाजसंगठन, धर्मोन्नति और शिक्षाके विषयोंमें सदस्योंको यथेष्ट और नियमित सहायता मिलती है। सदस्योंको एक सदस्य प्रमाणपत्र भी मिलता है तथा कई और सुविधायें भी प्राप्त होती हैं। अतः प्रिय पाठकोंसे सविनय प्रार्थना है कि अगर आप अभी तक सदस्य न हुए हों तो हिन्दू संगठनके नाते अवश्य सदस्य हो जायँ और अपने मित्रोंको भी सदस्य बनाकर धर्म तथा यश प्राप्त करें। मंत्री–श्रीमहामंडल कार्य्यालय, बनारस।

---

सम्पादक { पं० बालकृष्णमिश्र बी. ए. एल. एल. बी. काव्यतीर्थ।
{ पं० अवधेशप्रसाद शर्मा काव्यतीर्थ विद्याभूषण।

Reg. No. A 156.

## अखिलभारतवर्षीयधार्मिकाध्यात्मिक संस्कृत विश्वविद्यालय।

इस विश्वविद्यालयके परीक्षा केन्द्र भारतखण्डके अनेक स्थानोंमें विद्यमान हैं। हिन्दुस्थानके हर एक बड़े-बड़े शहरोंमें और कम से कम हर एक जिलेमें इसके परीक्षाकेन्द्र खुलनेकी आवश्यकता है। इस विश्वविद्यालयके द्वारा सभी शास्त्रीय उपाधि परीक्षाएँ ली जाती हैं और परीक्षोत्तीर्ण विद्वानोंको उपाधि और मान आदिसे सम्मानित किया जाता है। सब स्कूल और कालेजोंमें परीक्षाकेन्द्र खोलनेका नियम है। अंग्रेजीके विद्वान् गण यथायोग्य प्रबन्ध आदि भेजकर यथायोग्य उपाधि प्राप्तकर सम्मानित होते हैं। प्रत्येक हिन्दू गृहस्थ इसके फेलोमेम्बर अर्थात् सहयोगी सभ्य बनकर अपने घरके बालक-बालिकाओंको बालकपनसे ही धार्मिक शिक्षा प्राप्त करानेका उद्योग कर सकते हैं। प्रत्येक सहयोगी सभ्यको अपने बालक-बालिकाओंकी धर्मशिक्षाके लिए कुछ पुस्तकें बिना मूल्य दी जाती हैं।

पत्र भेजनेका पता—
मन्त्री धार्मिक विश्वविद्यालय विभाग,
भारतधर्ममहामण्डल जगतगंज, बनारस।

---

## धर्मशिक्षोपयोगी पुस्तकें।

स्कूल और कालेजकी सभी कक्षाओंमें धर्म-शिक्षाके लिये तथा हिन्दू गृहस्थोंके स्त्री-पुरुषों और बालक-बालिकाओंकी धर्मशिक्षाके लिये अतीव उपयोगी पुस्तकें निम्नलिखित पतेपर मिलती हैं। कुछ धर्मपुस्तकोंके नाम नीचे दिए जाते हैं।

१—धर्मविज्ञान प्रथमखण्ड २), २—गीतार्थचन्द्रिका सजिल्द २॥) सादो २), ३—संन्यासधर्मपद्धति १), ४—संन्यासगीता ॥), ५—धर्मकल्पद्रुम आठवाँ भाग २), ६—परलोक रहस्य (बँगला) १), ७—सती सदाचार ॥), ८—परलोक-तत्त्व ॥), ९—कन्याशिक्षा सोपान ‒), १०—आचारचन्द्रिका ॥), ११—धर्मतत्त्व ॥), १२—धर्मप्रवेशिका ।), १३—आदर्श देवियाँ प्रथमभाग, द्वितीयभाग १॥), १४—दुर्गासप्तशती १।), १५—कर्मरहस्य ।‒), १६—व्रतोत्सव कौमुदी ।‒), १७—ईशावास्योपनिषद् ॥), १८—केनोपनिषद् ॥), १९—वेदान्तदर्शन ।‒), २०—कठोपनिषद् २).

मैनेजर—वाणी पुस्तकमाला कार्यालय, आर्यमहिला आफिस,
जगतगंज, बनारस।

---

Printed at the Shri Lakshmi Narayan Press, Jatanbar, Benares,
and Published by the Bharatdharma Mahamandal, Jagatganj, Benares Cantt.
by Pt. A. P. Sharma.

# सूर्योदयः।

## त्रैभाषिको विशेषांकः।

# SURYODAYA

## SPECIAL TRILINGUAL EDITION

Published quarterly in the interest of national solidarity, spiritual culture, social unity, spread of national language Hindi, propagation of esoteric literature in Sanskrit, English and Hindi, religious education and sacred ideal of Brotherhood of men and Fatherhood of Almighty God

FOR

## Free Distribution

Amongst religious and educational active institutions of India and abroad, Leaders of Hindu Community, centres of the All-India Sanskrit and Spiritual University in all provinces of India, Dharmasabhas, Mahamandal Provincial Centres and all classes of members, Patrons and Supporters of Shri Bharat Dharma Mahamandal.

SEPTEMBER, 1941.

PUBLISHED BY

SRI BHARAT DHARMA MAHAMANDAL

*Head Office—Benares.*

# SHRI BHARAT DHARMA MAHAMANDAL

All-India Socio-Religious Association of the Sanatanists, Recognised by the Imperial and Provincial Governments, Hindu Ruling Princes, All Religious Heads and All Hindu Communities. *Patrons:*—Their Holinesses of Shringeri, Jyotir-Math, Totadri, Nathdwara, Dwarka, and other religious heads, and Their Highnesses of Udaipur, Nepal, Kashmir, Baroda, Jodhpur, Gwalior, Jaipur, Tikamgarh, Kotah, Alwar, Patiala, Datia, Jamnagar, Dhrangadhra, Tripura, Panna, Dholpur, Indore, Ratlam, Faridkote, Ajaigarh, Keonthal, Nahan, Rewa, Bundi, Dhar, Manipur, Dungarpur, Danta, Narsingarh, Kishangarh, Limbdi, Wadhwan, Porbandar, Dharampur, Palitana, Morvi, Mandi, Bijawar, Wankaner, Parlakimedi, Balrampur and other Hindu Princes. *General President:*—H. H. the Hon'ble Maharajadhiraj Darbhanga. *Vice General President:*—The Hon'ble Dharmalankar Sir Manmathnath Mukerji Mahashaya, Kt., Retired Chief Justice of Bengal, Calcutta. *Chancellor of the University:*—H. H. Maharaja Bahadur of Dewas J. B., Among other High Office-Bearers are their Highnesses of Tehri, Banswara, Sailana. *Pradhan Sachiva*—Maharaj Sahib of Multhan. *Chief Secretary:*—Bharatbhushan Dharmalankar Rai Bahadur Vikramajit Singh Sahib B. A. LL. B., M.B.E., Advocate, Cawnpore. *General Secretary and Rector of the Religious University:*—Vidyaratna Pt. Ramesh Datt Pandey, B. A., S. C. Retired Home Secretary, Kashmir Government, Benares. *Head-Quarters:—Benares.* Provincial Centres in all Provinces of India and Affiliated Institutions, Branches and Examining Centres of the University all over the country. **Membership:**—Open to all Hindus of all Grades. Members are required to pay annual subscription of Re. 1/- only. They will receive this Trilingual quarterly Magazine free and other advantages.

---

# विषय–सूची ।

*Contents of Trilingual Suryodaya, September, 1941*

# सूर्योदयः ।

## त्रैमासिको विशेषाङ्कः ।

रागद्वेषनिशाटनं विधुरयन् मोहं तमो नाशयन्
तामिस्त्रं जडवाद-कैरवकुलं ज्ञानत्विषा ग्लापयन् ।
विद्वत्कोकमशोकयन् नयसुधीरोलम्बमुन्मीलयन्
सञ्जातः सुमनोमनो मधुरयन् सर्वत्र "सूर्योदयः" ॥

सप्तदशे वर्षे १७ | भाद्रपूर्णिमायाः १९९८, सितम्बर १९४१ | ३ तृतीया संख्या

## मंगलाचरणम् ।

य आत्मदा बलदा यस्य विश्व
उपासते प्रशिषं यस्य देवाः ।
यस्यच्छायामृतं यस्य मृत्युः
कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥

(ऋग्वेद १०, १२१, २)

## आर्यजातेः प्रधानलक्षणम् ।

आध्यात्मिकोन्नतिशीलाया आर्यजातेर्मनः सदैवोद्ध्र्वमवतिष्ठेत कदाचिदपि नाधःपतेत् सर्वदैव सर्वथेयमार्यजातिर्दैवीमनुकम्पां प्राप्नुयादित्यादि लक्ष्यजातमभिलक्ष्यैव शिखाधारणविधिरस्यां जातौ प्रचलति। शिखा देवमन्दिरमास्ते, अत्र ब्रह्मविष्णुमहेश्वरप्रमुखाः सकला अपि निर्जरा नित्यमवतिष्ठन्ते। विषयमिमं निम्नविन्यस्तानि शिखाबन्धनमोचनपरकाणि स्मृतिवचनानि विशदं विवेचयन्ति।

तथाहि—"गायत्र्या तु शिखां बद्ध्वा नैर्ऋत्यां ब्रह्मरन्ध्रतः ।
जूटिकां च ततो बद्ध्वा ततः कर्म समारभेत् ॥
ब्रह्मवाणीसहस्राणि शिववाणीशतानि च ।
विष्णोर्नामसहस्रेण शिखाबन्धं करोम्यहम् ॥

# Mahamandal's Divinity College.

There are numbers of public and private institutions for imparting education and for giving instructions of various kinds but there are few like the Mahamandal Upadeshak Mahavidyalaya which once turned out hundreds of Hindu Religious Preachers and Teachers, some of whom are still serving the country and the Hindu community. Late Swami Dayanandji of holy memory was the glaring example of the success of the Divinity College of Mahamandal. During this third Devasura struggle of the Society there was a considerable setback in this department also. The present situation of the country and the community presents a favourable change. Sectarian bigotry and rivalry in Hindu religious sects have comparatively diminished. The village-uplift work which was incorporated in the bye-laws of the Society some 40 years before has been taken up both by the Provincial Governments of the country and political parties. The people have now come to realise the value of organised and combined efforts in all directions. On account of unemployment good students can easily be secured from educated men of all provinces for being trained as religious teachers and preachers even on small stipends. The immense necessity of imparting Dharmik training and Dharmik propaganda throughout the country at this juncture when the constitution of India is in the melting pot is too well-known to all to need any argument. The idea is to establish a Dharma Prachar Department like the Eccleciastical department of the Church in India to work both in the Indian India and British India. If the bigger as well as the smaller States or the Federal units join the opportune movement and subscribe their quota and send their own men to be trained in the Divinity College of Mahamandal the desired result will be achieved. The period of training has been fixed for three years only but better qualified students can be trained in one year only. Both kinds of students, *viz.*, Grihastha and Sadhu, can get admission in the Divinity College the curriculum of which is as given below :—

(*a*) The daily regular Upasana and recitation of a Sankalpa Mantra to strengthen their resolve of service to the cause of Dharma.

(*b*) Study of Literature on Sanatan Dharma and occult geography.

(*c*) Comparative study of all religions from the standpoint of Vaidic religion.

(*d*) Comparative study of the four Yogas and important devotional practices.

(*e*) Comparative study of the culture of the East and West.

(*f*) Comparative study of the ancient history of India and the modern historical literatures,

(*g*) Study of Karma Yoga and the Divine Law of Karma as propagated in Srimad Bhagwat Gita and the knowledge of the occult organisation.

(*h*) Acquiring the Art of public speaking and mode of discourses on Religious matters.

(*i*) Acquiring the Art of approaching persons for Dharma-Seva-work.

(*j*) Acquiring the Art of doing useful work in connection with village uplift work and organisation work of Mahamandal.

(*k*) Comparative study of the seven systems of the Vaidic philosophies of the East and the philosophies of the West and such other subjects with the help of the charts already prepared and the books already published by the Publication department of Mahamandal and through learned discourses.

Workers thus trained in the Divinity College will be able to work as Teachers, Preachers, Dharma Sevaks, local and travelling agents both for British India and Indian States.

---

## Acknowledgement.

We gratefully acknowledge receipt of the following amounts in shape of donations and subscriptions from our Patrons and Supporters other than General Members. May the Almighty bless them with long life and continued prosperity.

H. H. Kashmir—2400/-, H. H. Darbhanga—1060/-, H. H. Tehri—500/-, H. H. Sailana—240/-, H. H. Kishangarh—240/-, H. H. Tripura—108/-, H. H. Dewas J. B.—266/-, H. H. Porbandar—200/-, H. H. Morvi—400/-, H. H. Jasdan—202/-, H. H. Rewa—101/-, H. H. Mandi—100/-, H. H. Suket—30/-, Maharaja of Parlakimedi Rs. 351/-, Maharaja Balrampur—200/-, Maharaj Sahib Multhan—Rs. 25/-, Sriman Seth Ram Krishna Dalmia, Dalmianagar—451/-, Sriman Seth Madanlal Ladha, Indore—161/-, Sriman Pt. Pisupati Venkatraya, Guntur—100/-, Bhudev Bishwanath Trust, Calcutta—50/-, Arya Dharma Pracharini Sabha, Benares—310/4/-, Arya Mahila Hitkarini Mahaparishad, Benares—200/-, Sriman Jnanendra nath Basu, M. A. Calcutta—10/-, Sriman Jagprasad Sharma, South Africa—66/4/-, Sriman Babu Srinivas Narayan Singh, Chainpur—25/-, Shriman Mahant Rameshwardasji—Bagwara, Saran—15/-, Pt. Lakshmi Narayan Shastri, Delhi—5/-, Sriman Lalit Mohan Mukerji, M. Sc., Calcutta—5/-, Rai Bahadur Pitambar Joshi, M. A., Allahabad—5/-, Prof. Satyendra Nath Sen, M. A., Calcutta—5/-, Sriman Mahant Maharaj of Tarakeshwar—20/-, Srimati Rani of late Raja Iqbalchandji, Hyderabad—10/-, Government of Assam—2/-.

---

ॐतत्सत्

# सूर्योदय।

## त्रैभाषिक विशेषाङ्क।

— :*: —

### मंगलाचरण।

अनाद्यनन्तवैराजलीलैश्वर्यविभावन !
देशकालाऽपरिच्छिन्न ! जय स्वामिञ्जयोऽस्तु ते ॥ १ ॥
नमामि जगदुत्पत्तिस्थितिप्रलयकारणम्
सर्वात्मानं परैश्वर्य्यमवाङ्मनसगोचरम् ॥ २ ॥
कर्मसाक्षिन् ! भक्तचित्तविहारिन् ! भूतभावन !
सर्वबुद्धिप्रेरकत्वात् स्मृतो लोके जगद्गुरुः ॥ ३ ॥
प्रार्थयामि ततो देव ! कृपया प्राणिनां धियः ।
जगत्कल्याणैकहेतुज्ञानमार्गे प्रवर्तय ॥ ४ ॥

( अनुवाद ) जो श्रीभगवान आदि अन्त रहित विराट् सृष्टि लीलारूप ऐश्वर्य्यके संचालक हैं, जो देश-कालसे अपरिच्छिन्न हैं और जो सकल अभ्युदय और निःश्रेयसके कर्मोंमें जय प्रदान करनेवाले हैं उनकी जय हो ॥ १ ॥ जगत्की उत्पत्ति स्थिति और लयके कारण रूप, सर्वात्मा, परमैश्वर्यवान् और वाणी तथा मनसे अगोचर श्रीभगवान्को प्रणाम करता हूँ ॥ २ ॥ हे कर्मोंके साक्षीरूप ! हे भक्तोंके चित्तमें विहार करनेवाले ! हे भूतभावन ! आपकी सत्तासे सब चराचर सत्तावान् हैं, आप ही सब प्राणियोंकी बुद्धिके प्रेरक हैं, इस कारण आप जगद्गुरु कहे जाते हैं ॥ ३ ॥ अतः हे देव ! प्रार्थना यह है कि जगत्के कल्याणका एक ही उपाय रूप जो ज्ञान मार्ग है उसकी ओर प्राणिमात्रकी बुद्धियोंको कृपापूर्वक प्रेरणा करिये ॥ ४ ॥

—

## धर्मज्ञान और शंकासमाधान ।

श्री भारतधर्ममहामंडल सनातनधर्मी हिन्दूमात्रकी अखिल भारतवर्षीय-प्रतिनिधि-रूप धर्ममहासभा है; इस कारण उसके संचालकोंने धर्मज्ञान-विस्तार और धार्मिक सामाजिक आदि विभिन्न जटिल विषयोंकी शंकाओंका समाधान करनेके लिये समुचित व्यवस्था प्रधान कार्यालयमें की है। श्रीमहामंडल उपदेशक-महाविद्यालयकी बैठकोंमें कोई भी व्यक्ति आकर जिज्ञासु बनकर यदि कोई शंका करता है तो पंडितों के द्वारा उसका समाधान अच्छी तरह कर दिया जाता है। श्री महामंडलके सदस्योंमें से तथा उसके किसी भी सभ्य श्रेणियोंमें से प्रधान कार्यालयमें पत्र भेजकर अपनी शंकाओंका समाधान पत्र द्वारा पानेका अधिकार महामंडलके उपनियमोंमें रखा गया है। श्री महामंडलका एक व्यवस्थाविभाग भी है। इस विभाग द्वारा सदस्योंको धर्म सम्बन्धी व्यवस्था बिना किसी व्ययके भेजी जाती है। भारतद्वीप से अथवा विदेशसे भी यदि किसी धर्मका अनुयायी पत्र द्वारा अपनी शंकाओंको लिखकर भेजे तो उनका पूर्ण रूपसे समाधान कर दिया जाता है। इसके अतिरिक्त श्री महामंडलसे सम्बन्ध-युक्त विज्ञ साधु-महात्माओंके निकट यदि कोई भी जिज्ञासु शास्त्रके गंभीर विषयोंकी जिज्ञासासे आता है तो ऐसे जिज्ञासुओंकी सद्वासनाकी भी पूर्त्ति होती है। बहुतसे उपयोगी शंका-समाधान सर्वसाधारणके कल्याणार्थ प्रबन्ध-रूपसे सूर्योदयमें भी क्रमशः प्रकाशित होते रहते हैं।

---

## वर्णाश्रम धर्म ।

( ७ ) प्रश्न—वर्णाश्रमधर्मके मौलिक सिद्धान्त, उसके रहस्य और उसके प्रधान अंग क्या हैं ?

उत्तर—सनातन धर्मावलम्बी हिन्दू जातिके जो ग्यारह विशेष धर्म हैं उनमें वर्णाश्रमधर्मरूपी सामाजिकशृंखलाका अधिकार सबसे प्रधान माना गया है। आध्यात्मिक-उन्नतिशील सनातनधर्मी आर्यजातिका निरन्तर अभ्युदय होता रहे, उसका पतन न होने पावे, आत्माकी ओर उसकी ऊर्ध्वगति बनी रहे और इस परिवर्त्तनशील और नाशवान् जगत्में यह मनुष्यजाति चिरजीवी बनी रहे, इन शुभ अभिप्रायोंसे दैवीजगत्के देवपदधारियोंने पूज्यपाद महर्षियों और धर्माचार्यों के द्वारा वर्णाश्रमकी अति मंगलमय व्यवस्था बाँधी है। वर्णाश्रम-व्यवस्थाकी रक्षाके

लिये उसके चारों ओर चार सुदृढ़ दुर्ग बनाये गये हैं; पहले दुर्गका नाम है वर्ण-धर्म, दूसरे दुर्गका नाम है सतीधर्म, तीसरे दुर्गका नाम है आचार-विचार-धर्म, और चौथे दुर्गका नाम है आश्रम-धर्म। अपनी अपनी जातिमें शास्त्रविधिके अनुसार विवाह करनेसे, अपने गोत्रकी कन्यासे और वयोज्येष्ठ कन्यासे विवाह न करनेसे और इसी प्रकारके कई एक शास्त्रीय नियम पालन करनेसे वर्णधर्मकी रक्षा होती है। इसके अतिरिक्त प्रत्येक वर्णके अलग-अलग नियम शास्त्रोंमें बताये गये हैं। उनको पूर्ण रूपसे पालन करनेसे वर्ण-धर्मावलम्बी व्यक्ति अपने आपही इस लोकमें और परलोकमें अभ्युदय प्राप्त करता है। आर्य-महिलाओंमें पूर्ण रूपसे सतीधर्मका पूर्ण विकास होते रहनेसे त्रिलोक-पवित्रकारी सतीधर्मकी रक्षा इस जातिमें होती है। शरीरकी तो बात ही क्या है, मनसे भी परपुरुषकी चिन्ता आजीवन न करनेसे और एकमात्र पतिको ही देवता रूप माननेसे आर्य-महिलाओंमें सतीधर्मकी रक्षा होती है। यही कारण है कि उच्च जातिकी आर्य-महिलाओंमें पुरुषान्तरग्रहणकी वार्ता सुननेसे भी वे अपनेको कलंकित मानती हैं। धर्मानुकूल शरीरकी सब चेष्टाओंको करने और अपने विचारोंको सदा आत्माकी ओर ऊर्ध्व रखनेसे आचार और विचार-धर्मका पालन होता है। आचार और विचार-धर्मके पालनसे ही वर्णाश्रमी आर्यजाति पृथ्वीकी अन्य सब मनुष्य-जातियोंसे अपनी स्वतन्त्रताको अलग सुरक्षित रख सकी है। प्रवृत्तिकी ओरसे निवृत्तिकी ओर आर्यजातिको क्रमशः अग्रसर करनेके लिये आश्रमधर्मकी व्यवस्था बाँधी गई है। ब्रह्मचर्याश्रममें प्रवृत्ति धर्म कैसे पालन करना चाहिये, वह शिक्षा विद्याभ्यासके द्वारा दी जाती है। प्रवृत्तिकी धर्मानुकूल चरितार्थता गृह-स्थाश्रममें की जाती है। निवृत्ति धर्म कैसे पालन हो सकता है, उसका अभ्यास वानप्रस्थ-आश्रममें सिखाया जाता है और निवृत्तिधर्मका पालन संन्यास-आश्रममें कराया जाता है। यही सब वर्णाश्रमधर्मके मौलिक सिद्धान्त, उसके रहस्य और उसके प्रधान अंग संक्षेपसे समझने योग्य हैं। यद्यपि कालधर्म, कुसंग और कुशिक्षाके प्रभावसे आज दिन ये सब धर्माङ्ग हिन्दूजातिमें अति दुर्बल हो गये हैं; तथापि उनका बीज अभी विद्यमान है और सदा रहेगा।

---

## वेद और शास्त्रज्ञान-लाभ।

(८) प्रश्न—वेदका तथा शास्त्रोंका यथार्थ ज्ञान लाभ करनेके लिये किन-किन बातोंकी विशेष आवश्यकता होती है?

उत्तर—अनादि और अपौरुषेय वेद और उसके भाष्यरूप स्मृति-पुराणादि शास्त्रोंका यथार्थ ज्ञानलाभ पंडितगण तभी कर सकते हैं, जब वे निम्नलिखित चार बातोंको यथार्थ रूपसे हृदयंगम कर सकें। यथा—प्रथम भाषाज्ञान, दूसरा त्रिगुणके अनुसार अधिकारज्ञान, तीसरा भावका ज्ञान और चौथा देशकाल और कर्मके रहस्यका ज्ञान। वेद और शास्त्रोंमें तीन प्रकारकी भाषा काममें आती है। यथा समाधिभाषा, लौकिकभाषा और परकीय-भाषा। समाधि बुद्धिसे समझने लायक जो भाषा है, उसको समाधिभाषा कहते हैं, जैसा कि श्रीमद्भगवद्गीता समाधिभाषासे प्रायः पूर्ण है। लौकिक भाषा उसको कहते हैं कि जो भाषा समाधिभाषाको समझानेके लिये रूपान्तरसे विस्तारपूर्वक कही जाय, जैसा कि लिंगपुराणमें चिन्मय लिंगकी महिमा, विष्णुभागवत और देवीभागवतमें महारास का वर्णन आदि। और परकीय-भाषा उसको कहते हैं कि जो गाथारूपसे प्रकाशित हो और जिसका समाधिभाषा और लौकिक भाषाके ज्ञानको दृढ़ करनेके लिये इतिहास रूपसे वर्णन किया जाय। श्रीमद्भगवद्गीता आदि शास्त्रोंमें त्रिगुणके लक्षण और उसके अनुसार तीन अलग-अलग अधिकार तथा अधिकारियोंका बहुत कुछ वर्णन है। उन्हीं तीन गुणोंके अनुसार तीन तरहके अधिकारी कैसे होते हैं, इसका ज्ञान, शास्त्रके वक्ताओंको होना चाहिये। वेद और शास्त्रोंमें तीन तरहके भाव कहे गये हैं, यथा अध्यात्मभाव, अधिदैवभाव और अधिभूतभाव। इस विज्ञानके अनुसार हिन्दू शास्त्रोंमें एक-एक पदार्थ को तीन-तीन रूपमें देखनेका वर्णन पाया जाता है; जैसा कि चक्षु इन्द्रियका अध्यात्म रूपतन्मात्रा है, उसके अधिदैव सूर्य देव हैं और उसका अधिभूत चक्षुगोलक है। इस प्रकारसे तीन भावों-का रहस्य जो शास्त्रवक्ता जानता है वही आचार्य कहा सकता है। अनादि अनन्त देश कैसा है, हमारे ब्रह्मांडका नकशा कैसा है, जैसे मनुष्य शरीरका अवयव है वैसे ही ब्रह्मांडके शरीरका अवयव कैसा है, उसमें चतुर्दश भुवनोंकी स्थिति कैसी है, ये सब जाननेसे तब देशका ज्ञान होता है, केवल भूगोल-विद्यासे देश-ज्ञान नहीं हो सकता है। अनादि अनन्तकाल क्या है, उसमें चारों युग, महायुग, मन्वन्तर, कल्प और कल्पान्तर कैसे विभाग किये जाते हैं इत्यादिका ज्ञान होनेसे काल-ज्ञान होता है और कर्म क्या वस्तु है, कर्मकी उत्पत्ति कब होती है, कर्म, प्रकृतिका कैसे सहजात है, कर्मका लय कैसे और कहाँ होता है, कर्मके साधारण और विशेष भेद क्या-क्या हैं, इन सब बातोंको दार्शनिकज्ञानकी सहायता द्वारा हृदयङ्गम कर लेनेसे कर्मराज्यमें शास्त्रका वक्ता प्रवेश करके लोक-शिक्षाके उपयोगी

बन सकता है। आजकलके शास्त्रवक्ता इन सब बातों पर ध्यान नहीं देते हैं, इस कारण उन सबके उपदेश पूरे तौर पर सफल नहीं होते हैं।

---

## वर्तमान शुद्धाशुद्ध विवेक समस्या।

(९) प्रश्न—भारतखंडकी एक प्रतिष्ठित प्रान्तीय धर्मसभाकी ओरसे यह शंका की गई थी कि देव-मन्दिरोंमें देव-दर्शन और शुद्धाशुद्ध-विवेक तथा अछूत जातियोंके लिए पबलिक कूपसे जलग्रहण और सार्वजनिक पाठशालाओंमें पढ़ने आदिके विषयमें श्री महामंडलकी सम्मति क्या है?

उत्तर—इस विषयमें प्रधान कार्यालयसे जो उत्तर भेजा गया वह नीचे प्रकाशित किया जाता है।

"श्री भारतधर्ममहामंडल वेद और शास्त्रकी आज्ञा पालन और उनके अनुसार सनातन धर्मकी मर्यादाकी रक्षा करनेके लिये ही चिरकालसे कटिबद्ध है।"

"श्रीमान् भी कलियुगके पंचम वर्णरूपी अछूतोंके अस्तित्वको स्वीकार करते हैं और शास्त्रके अनुसार उनके साथ बर्तावकी विशेषताको भी स्वीकार करते हैं, इस विषयमें आप और श्रीमान्के श्री भारतधर्म महामंडलमें कोई मतभेद नहीं है, क्योंकि जन्म-मूलक शुद्धाशुद्ध-विवेक दोनों ही मानते हैं।"

"श्रीमान्ने देवदर्शनका शब्द लिखा है सो देवदर्शनके विषयमें मनुष्य मात्रका समान अधिकार है। सब देवपीठ सबके परम पिता श्री भगवान्के दिव्य उपास्य देश हैं। दर्शनमात्रसे किसी भी दिव्य देशरूपी पीठको कोई भी हानि नहीं पहुँचती है और न सनातनधर्मके स्पर्शास्पर्श, शुद्धाशुद्ध-विवेककी सीमामें दर्शनका अधिकार शामिल हो सकता है। अतः चाहे चातुर्वर्ण्य हो, चाहे कलियुगका पंचम वर्ण हो, चाहे पतित व्यक्ति हो, चाहे अनार्यजाति हो, देव-दर्शन करनेका अधिकार सबको है। इसमें श्रीमान्के महामंडल और श्रीमान्का एकमत ही होगा।"

"अब यदि शुद्धाशुद्ध-विवेक और स्पर्शास्पर्श विवेकका विषय इस प्रश्नके अन्तर्गत आता हो तो उस विषयमें गंभीर विचारकी आवश्यकता है। इस पार्सल में निम्नलिखित पुस्तकें भेजी जाती हैं। (१) भारतधर्म-समन्वय (२) महामंडल मंत्री सभाका स्वागत अभिभाषण (३) महासम्मेलनकी रिपोर्ट। इन

तीनोंको ध्यान-पूर्वक पढ़नेसे श्रीमान्‌को अपने भारतधर्म-महामंडलका मत जो शास्त्रोक्त है, विदित हो जायगा। भारतधर्म-समन्वयके जो मूर्त्तिपूजा और पीठ-रहस्य, शुद्धाशुद्ध-विवेक और स्पर्शास्पर्श-विवेक नामक दो अध्याय हैं, वे दोनों इस प्रसंगमें विचार करनेके लिये श्रीमान्‌को पूरी मदद देंगे। देव-दर्शनके मामलेमें कोई मतभेदकी बात न होने पर भी देवपीठ-स्पर्श और देवपीठ-पूजनमें शास्त्रानुसार मतभेद है। उस विषयको भी जगत् कल्याण बुद्धिसे स्पष्टीकरण करना आवश्यक है। उक्त पुस्तकमें आप देखेंगे कि जैसे मनुष्योंके संस्कार अलग-अलग होते हैं वैसे देव-पीठोंके संस्कार भी अलग-अलग होते हैं। ऐसे अनेक देवपीठ हैं अथवा नये हो सकते हैं, जहाँ शुद्धाशुद्ध-विवेक और स्पर्शास्पर्श-विवेकका विचार नहीं है और नहीं होगा; परन्तु जिन प्राचीन दिव्य देशरूपी पीठोंमें शुद्धाशुद्ध-विवेक और स्पर्शास्पर्श-विवेककी खास मर्यादा हो उसमें कदापि बाधा नहीं डालनी चाहिए यही शास्त्राज्ञा है। बलपूर्वक प्राचीन देवपीठकी प्राचीन मर्यादा भंग करनेसे देश, जाति, व्यक्ति सबका ही अनिष्ट होता है। जहाँ कोई ऐसी विशेष मर्यादा नहीं है, उसके विषयमें कोई बात नहीं है। अतः इस सिद्धान्तको आप जैसे विज्ञ और शास्त्रज्ञ व्यक्ति अवश्य ही स्वीकार करेंगे।"

"पबलिक कुएँसे जल-ग्रहणका विषय लोकाचार-मूलक है, इसके लिये शास्त्र प्रमाण मिलने पर भी लोकाचारकी प्रधानता मानने योग्य है। मारवाड़में म्लेच्छ जातिका भरा हुआ जल एक कुंडसे दूसरे कुंडमें बहकर जाते ही पवित्र हो जाता है। काश्मीरमें मुसलमानोंके मसकका जल हवा लगते ही ब्राह्मणोंके लिये पवित्र माना जाता है। अतः इस विषयमें जब लोकाचार और देशाचारकी प्रधानता है तो श्रीमान्‌के महामंडलको जो हिन्दुस्तान भरकी सनातनधर्मियोंकी सभा है, मतभेद करनेका अवसर ही नहीं है। अतः इस विषयमें श्रीमान्‌को शंकाका कोई कारण नहीं हो सकता है।"

"श्रीमान्‌के पत्रानुसार अन्तिम विषय पबलिक स्कूलोंमें शिक्षाका विषय है। पबलिक स्कूल सब प्रान्तके ही गवर्नमेंटके अधीन हैं। वर्तमान गवर्नमेंट सनातन-धर्म और शास्त्र-मर्यादाकी परवाह नहीं करती है। दूसरी ओर यदि आप किसी कारणसे राजाज्ञा भंग करते हैं तो सज़ा मिलती है और राज-सहायता बन्द होती है। अतः यह पूर्ण रूपसे आपद्धर्मका विषय है। जहाँ जैसी राजाज्ञा है वैसी ही माननी होगी। इस विषयमें मतान्तरका अवसर नहीं है।"

यद्यपि उपर्युक्त पत्राचारसे जो प्रान्तीय सनातनधर्म-सभाको भेजा गया है महामंडलके नेतृवर्गों की सम्मति इन विषयोंमें विशद रूपसे विदित होती है तथापि इन पर अन्य श्रेणीकी शंकाओंका समाधान करनेकी कुछ आवश्यकता प्रतीत होती है, सनातनधर्मका यह सिद्धान्त है कि उसके वेद-समूह शब्द और भाव रूपसे नित्य हैं और उसके पुराणादि शास्त्र केवल भाव रूपसे नित्य हैं। वे समय-समय पर दैवी जगत्से प्रेरित होकर इस मृत्युलोकमें प्रकाशित होते हैं। वे नित्य और अपरिवर्तनीय हैं। चाहे कोई अहिन्दू नेता हो, चाहे कोई अहिन्दू प्रतिष्ठान हो और चाहे कोई अहिन्दू राजा या गवर्नमेंट हो, वे बलपूर्वक कानून बनाकर अथवा राजाज्ञा निकालकर शास्त्र-आज्ञाओंको भंग करा सकते हैं; परन्तु सनातनधर्मी यही समझेंगे कि यह बल-प्रयोग सामयिक है और अपना वेद और शास्त्राज्ञा अपरिवर्त्तनीय है। ऐसी दशामें आपद्धर्मका अनुसरण करना ही उचित है। इसका उदाहरण यह हो सकता है कि राजाने आज्ञा दी कि चौदह वर्ष से पहले यदि कन्याका विवाह किया जायगा तो उसको राजदंड मिलेगा। दूसरी ओर धर्मशास्त्र यह कहता है कि यदि कन्याका रजोदर्शन हो जाय और विवाह न हो तो माता-पिता आदिको लोकान्तरमें नरककी प्राप्ति होती है। राजाज्ञा मानना ही पड़ेगा। ऐसी दशामें आपद्धर्मके अनुसार रजोदर्शनसे पूर्व कन्याका वाक्दान-संस्कार करा दिया जाय जैसा कि हम सूर्योदयके पहले अंकोंमें विस्तृत रूपसे कह चुके हैं। इसी प्रकार यदि स्कूल कालेजों या सार्वजनिक स्थानोंमें स्पर्शास्पर्श-दोष प्राप्त करना पड़े तो उसको आपद्धर्म मानकर घरमें आकर यथासम्भव और यथादेशकाल शुद्धि सम्पादन करके शास्त्र-आज्ञाका पालन भी किया जा सकता है। स्पर्शास्पर्श-विवेक और शुद्धाशुद्ध-विवेकको आजकल के राजनैतिक नेतृवृन्द सनातन-धर्मियोंमें से उठानेके लिये कटिबद्ध हुए हैं। यह उनकी उन्मत्त चेष्टा है। सनातन-धर्मियोंका शुद्धाशुद्ध-विवेक और स्पर्शास्पर्श-विवेक पंचकोषोंके साथ इतना सम्बद्ध है कि वह इस धर्मप्राण जातिमें से किसी प्रकारसे निकल नहीं सकता है। उसका शुद्धाशुद्ध-विवेक यहाँ तक माना जाता है कि उसके शरीरमें नाभिके नीचेका अंश यदि किसी अँगोछेसे पोछा जाय तो उसे पुनः धोकर शरीरके ऊपरका अंश पोछना चाहिये। आकाशमें सूर्यग्रहण या चन्द्रग्रहण लगता है, परंतु आध्यात्मिक उन्नति-शील आर्यजाति यह मानती है कि उससे शरीर, प्राण और मन अशुद्ध हो गये हैं। इससे स्नान-दान और पूजन आदि द्वारा अपनेको शुद्ध करना अपना कर्तव्य मानती है। अब बताइये ऐसी दशामें शुद्धाशुद्ध-विवेकका संस्कार हिन्दू-जातिसे निकालने

की चेष्टा करना उन्मत्त चेष्टा है या नहीं। सनातनधर्मियोंका शुद्धाशुद्ध-विवेकका अधिकार उसके पाँचों कोषोंके साथ माना गया है। अन्नमय, प्राणमय, मनोमय, विज्ञानमय और आनन्दमय—इन पाँचों कोषोंसे आत्मा ढका रहता है और इन पाँचों कोषोंमें जो अशुद्धि हो जाती है, उससे उनमें तमोगुण बढ़ जाता है। इन दोषोंके पाँच भेद शास्त्रोंमें माने गये हैं। यथा—अन्नमय कोषके दोषको मल, प्राणमय कोषके दोषको विकार, मनोमय कोषके दोषको विक्षेप, विज्ञानमय कोषके दोषको आवरण और आनन्दमय कोषके दोषको अस्मिता कहते हैं। पंचकोषोंमें दोष बढ़ने न पावे-इसके लिये शुद्धाशुद्ध, विवेककी व्यवस्था हिन्दू शास्त्रोंमें बाँधी गई है। अशुद्धिके आक्रमणका स्थान सब अशुद्धियोंके लिये एक सा नहीं होता है अर्थात् कोई अशुद्धि पहले किसी कोषसे प्रारम्भ होती है और कोई अशुद्धि किसी कोषसे प्रारम्भ होती है। जैसे कि ऊपरके दो उदाहरणोंमें से नाभिके ऊपरके अंग और नीचेके अंगका जो शुद्धाशुद्ध-विवेक है सो अन्नमय कोषसे प्रारंभ होता है। ग्रहण आदिका जो दोष है वह मनोमय कोषसे प्रारम्भ होता है। ऐसे ही गंभीर विचारके साथ धर्म-शास्त्रोंमें शुद्धाशुद्ध-विचार और स्पर्शास्पर्श-विचारके सिद्धान्त-समूह निर्णीत हुए हैं। देवमन्दिरोंके दैवी पीठका शुद्धाशुद्ध-विचार और भी विलक्षण है, शास्त्रोंका यह सिद्धान्त है कि यह संसार दैवी जगत्के सहारेसे प्रतिष्ठित है। कर्म जड़ है, इसलिये चेतन दैवी जगत्की सहायताके बिना कर्मकी निष्पत्ति नहीं होती है। यही कारण है कि प्रारब्ध कर्मको दैव कहा है। देवपदधारी देवताओंकी सहायतासे ही कर्मका फल मनुष्योंको मिलता है। दूसरी ओर दैवी शक्ति सर्वव्यापक है, उसी दैवी शक्तिको एक केन्द्र-विशेषमें प्रतिष्ठित करनेसे वह केन्द्र पीठ कहाता है। पीठके स्थापन करनेवालेका संस्कार उस पीठमें विद्यमान रहता है। यदि प्राचीन पीठ हो तो उसमें भी प्राचीन संस्कार बना रहता है। हिन्दू शास्त्र प्रत्येक देवपीठमें उसके पीठाभिमानी देवताका अस्तित्व मानते हैं। उसी पीठाभिमानी देवताकी सहायतासे बड़े-बड़े दैवी चमत्कार बड़े-बड़े पीठों में दिखाई पड़ते हैं; जैसा कि सूर्योदयके पूर्व अंकोंमें "श्रीनाथजी की अद्भुत महिमा" नामक प्रबन्धमें बहुत कुछ दिखाया गया है। अतः प्रत्येक प्राचीन पीठके संस्कारकी मर्यादाकी सुरक्षा करना परमावश्यक है। ऐसा न करनेसे पीठमें दैवी सत्ता दुर्बल हो जाती है और संसार-का भी अमंगल होता है, यह शास्त्रका सिद्धान्त है। नवीन दैवीपीठ जैसे चाहे वैसे ही संस्कारके साथ स्थापित हो सकते हैं; परन्तु प्राचीन पीठोंके संस्कारको नष्ट करनेमें दैवी जगत्को ही धक्का नहीं लगता है, किन्तु उसका धक्का मृत्युलोकमें भी

बहुत कुछ लगता है। आज दिन आश्रमके गुरु संन्यासी और वर्णके गुरु ब्राह्मणोंके दुःखजनक पतनसे वर्णाश्रम-शृंखला जैसी शिथिल हो गई है; वैसे ही दैवीजगत् पर मनुष्योंकी श्रद्धा कम हो जानेसे देवापराध द्वारा नाना प्रकारकी दुर्गति मनुष्य भोग रहे हैं।

—

## दक्षिण कर्ण पर जनेऊ चढ़ाने का कारण।

श्रीभारतधर्ममहामंडलके प्रधान कार्यालय काशी में अनेक जिज्ञासु धार्मिक व्यक्तियों एवं धार्मिक संस्थाओंके द्वारा धर्म-सम्बन्धी विविध प्रकार के प्रश्न आते हैं, जिनका यथासमय यथोचित समाधान कर दिया जाता है। मूत्रपुरीषोत्सर्ग करते समय दाहिने कान पर जनेऊ क्यों चढ़ाना इस प्रश्न के आनेपर महामहोपदेशक श्रीमान् पं० गंगाविष्णुशास्त्रीजीने जो समाधान किया था सो नीचे प्रकाशित किया जाता है—

उत्तर—'युक्तिप्रमाणाभ्यां वस्तुसिद्धिः' इस सिद्धान्तके अनुसार किसी बात को प्रमाणित करनेके लिए प्रमाण और युक्ति दोनों की आवश्यकता होती है। अतः उक्त प्रश्नका उत्तर प्रमाण एवं युक्ति दोनों के द्वारा दिया जायगा। याज्ञवल्क्यस्मृति में लिखा है कि—

दिवासन्ध्यासु कर्णस्थब्रह्मसूत्र उदङ्मुखः।
कुर्यान् मूत्रपुरीषे च रात्रौ चेद् दक्षिणामुखः॥ याज्ञवल्क्य अ० १—श्लो० १६
पवित्रं दक्षिणे कर्णे कृत्वा विण्मूत्रमुत्सृजेत्। (मिताक्षरा)

मूत्र तथा पुरीषोत्सर्ग करते समय दक्षिण कान पर यज्ञोपवीतको चढ़ा लेना चाहिए और उस समय मौन रहना चाहिए, थू-थू आदि शब्द भी नहीं करना चाहिए, इत्यादि। दक्षिण कर्ण पर यज्ञोपवीत रखकर ही मूत्र (पेशाब) और पुरीषोत्सर्ग (पैखाना) करना चाहिए, इस विषयमें अनेक स्मृतिकारों के वचन मिलते हैं। परन्तु सवाल यह है कि ऐसा क्यों करना? इसलिये अब दार्शनिक युक्तियोंके द्वारा उत्तर दिया जाता है। "यज्ञोपवीतं परमं पवित्रं प्रजापतेर्यत् सहजं पुरस्तात्" इत्यादि श्रुतियोंने यह स्पष्ट कर दिया है कि यज्ञोपवीत (जनेऊ) परम पवित्र वस्तु है, क्योंकि यह प्रजापति भगवान् का सहज सहोदर भाई है उसमें भी पुरस्तात् अर्थात् बड़ा भाई है। इससे साबित हुआ कि, भगवान्के समानही यह परम पवित्र है। भगवान्के लिये भी—"पवित्राणां पवित्रं यो मंगलानां च मंगलम्" जो पवित्रोंका पवित्र और मंगलोंका भी मंगल है; ऐसा वाक्य मिलता है। अभि-

प्राय यह निकला कि यज्ञोपवीत भी भगवान्‌के समानही परम पवित्र वस्तु है। भेद है तो इतना ही है कि, भगवान् सर्वव्यापक है यज्ञोपवीत एकदेशी है भगवान् अंशी हैं यज्ञोपवीत अंश है, भगवान् कुल है यज्ञोपवीत जुज़ है। सर्वव्यापक अंशी या कुल अपवित्र अवस्था में भी स्वयं पवित्र रहकर अपवित्र पदार्थको भी पवित्र कर देता है, जैसा कि सब तेजों का अंशी या केन्द्र सूर्य-किरण अपवित्र देशकाल में भी स्वयं सर्वथा पवित्र रहता हुआ अपवित्र देशकालको पवित्र बना देता है। किन्तु यह बात अंश, जुज़ या एकदेशी वस्तु में नहीं घट सकती, जैसा कि, सूर्यका अंश अग्नि, श्मशान आदि अपवित्र स्थान में जाकर स्वयं अपवित्र हो जाता है। इसी प्रकार भगवान् सर्वथा, सर्वदा और सर्वत्र पवित्र रहेंगे, परन्तु एक-देशी यज्ञोपवीतके लिये अपवित्र अवस्थामें उसके संसर्गजन्य वैद्युतिक प्रवाहके सम्पर्कसे अपवित्र या अशुद्ध होना नितान्त सम्भव है। एक बात और है, वह यह कि भगवान् चेतन और यज्ञोपवीत जड़ ( प्राकृतिक ) है, चेतन सदा पवित्र है और प्राकृतिक वस्तु देश-काल-पात्रानुसार पवित्रता-अपवित्रता दोनों को धारण करती है। इसमें अणुमात्र भी सन्देह नहीं है कि यज्ञोपवीत अत्यन्तही पवित्र वस्तु है। इसकी पवित्रता सर्वथा सुरक्षित रहने पर ही 'ब्रह्मसूत्र' है अर्थात् ब्रह्मके साथ संबन्ध करनेवाला सूत्र (जरिया) है ; अन्यथा कार्पासिक विडम्बनामात्र है।

मूत्र-पुरीषोत्सर्ग ( पेशाब-पैखाना ) करते समय सारे शरीरकी वैद्युतिक शक्ति अपवित्र एवं दूषित हो जाती है। ऐसी दशामें जैसे मदिराभाण्डमें पवित्र गंगाजल, हींगके संसर्गसे होमियोपैथिक दवाओंका प्रभाव और अस्पृश्योंके स्पर्श करनेसे दैवी पीठकी पवित्र शक्ति आदि अपवित्र एवं नष्ट हो जाती है; उसी प्रकार अपावन दशामें परम पवित्र यज्ञोपवीतकी पवित्रताका रक्षण न किया जाय तो वह ब्रह्मसूत्र न रहकर केवल सूत्र ( धागा ) रह जायगा। इसलिये जब तक गायत्रीमंत्रसे अभिमन्त्रित दूसरा यज्ञोपवीत धारण न किया जाय ब्रह्मके साथ वैदिक-कर्म ( सन्ध्योपासन वेदाध्ययन आदि के साथ ) उसका सूत्र अर्थात् सम्बन्ध नहीं हो सकता। अतः अशौचादिक कर्म करते समय शारीरिक दूषित बिजलीसे बचाकर यज्ञोपवीतकी दिव्य वैद्युतिक शक्तिकी रक्षा करनेका क्या उपाय होना चाहिए, इसलिये ऋषियोंने श्रौतसिद्धान्तके अनुकूल यह बतलाया कि, दक्षिण कर्णके साथ यज्ञोपवीतका सम्बन्ध कर देने पर वह अपवित्र न होगा। क्योंकि, किसी ऐसे पवित्र तत्त्व के साथ सम्बन्ध जोड़ देनेसे जो तत्त्व कभी भी अपवित्र नहीं होता हो अर्थात् जिसकी बिजली कभी भी दूषित या अपवित्र न होती हो,

उसके साथ सम्बन्ध रखनेवाले वस्तु में पवित्र बिजलीकी धारा प्रवाहित होने के कारण वह अपवित्र अवस्था में भी पवित्र रह सकता है। कारण कि, जिस तत्त्व के साथ उसको मिलाया गया है, वह तत्त्व हर हालत में पवित्र रहता है।

अब विचारिये कि वह तत्त्व क्या है, जो कभी भी अपवित्र नहीं होता है जिसके साथ सम्बन्ध कर देने पर यज्ञोपवीतकी पवित्रता अपवित्र अवस्थामें भी त्रिकालपावनतत्त्वके पवित्र वैद्युतिक प्रवाह के साथ संसर्ग रहनेसे नष्ट नहीं होती।

प्रकृति माता ने अपनी समस्त शृंगारमयी लीलाललाम सृष्टिके अनिर्वचनीय सौन्दर्यको प्रधानतः पाँच तत्त्वोंसे ही सजा रक्खा है। अखिल विश्वमंडलके सब पदार्थों में ये ही पाँच तत्त्व ओत-प्रोत हो रहे हैं। वे मुख्य पाँच तत्त्व ये हैं—आकाश, वायु, अग्नि, जल और पृथिवी। श्रुति भी कहती है—तस्माद्वा एतस्माद् आकाशः सम्भूतः आकाशाद् वायुः वायोरग्निरग्नेरापः अद्भ्यः पृथिवी इत्यादि। उससे आकाश उत्पन्न हुआ, आकाश से वायु, वायुसे अग्नि, अग्निसे जल और जलसे पृथिवी उत्पन्न हुई। ये ही प्रधानतः पाँच तत्त्व हैं। अब देखिए कि इनमें कौनसा तत्त्व है जो कभी भी अपवित्र नहीं होता है। पृथिवी देशकालानुसार अपवित्र हो जाती है, जैसा कि श्मशानकी भूमि ( श्मशानतुल्यानि गृहाणि तानि ) कब्रस्तान, मूत्र-पुरीषोत्सर्गका स्थान और कन्याविक्रयी के पैर जहाँ जहाँ पृथिवी पर पड़ते हैं, वहाँकी पृथिवी अपवित्र हो जाती है। जल भी स्थान तथा अवस्था-भेदसे अपवित्र हो जाता है। अन्य जलों की तो बात ही क्या है, परम पवित्र गंगाजलभी म्लेच्छस्पर्श से, मदिराभांडमें रखनेसे एवं कूपोदकके विमिश्रणसे अपवित्र हो जाता है। "म्लेच्छस्पर्शे सुराभांडे कूपोदकविमिश्रणे।" इत्यादि साधारण जल भी मलमूत्रादिके संसर्गसे तथा चिता आदिके सम्पर्कसे अशुद्ध हो जाता है। इसी प्रकार चिताकी अग्नि, मुखोपधमित और धूमायित अग्नि अपवित्र मानी गयी है। रही वायु की बात, वह भी वेश्यालय-शौचालय-मदिरालय-और दुर्गन्धयुक्त स्थान का वायु परम अपवित्र है। यही कारण है कि अपवित्र अथवा दूषित वायुमंडल में रहनेसे अनेक व्यक्ति रोगाक्रान्त हो जाते हैं। उक्त विवेचना से यह निश्चय हुआ कि पृथिवी, जल, अग्नि और हवा, ये चार तत्त्व सर्वदा पवित्र नहीं रहते, अपवित्र देशकाल में इनकी पवित्रता नष्ट हो जाती है। अब रह गया आकाशतत्त्व, यह आकाश अपवित्र से भी अपवित्र अवस्था में रहकर कभी भी अपवित्र नहीं होता, यह सर्वथा पवित्र तत्त्व है अर्थात् आकाश तत्त्व की वैद्युतिक धारा ( बिजली का करेंट ) कभी दूषित नहीं होती है। शास्त्रों

में आपको कहीं भी ऐसा प्रमाण नहीं मिलेगा कि, अमुक स्थान का आकाश भी अशुद्ध हो जाता है। इसलिये परम पवित्र यज्ञोपवीत की पवित्रता मूत्र-पुरीषोत्सर्ग आदि अशौच अवस्थामें नष्ट न हो, एतदर्थ उसका सम्बन्ध सर्वदा पवित्र रहनेवाले आकाशतत्त्वसे कर देना चाहिए, जिससे आकाशतत्त्वका सर्वथा पवित्र रहनेवाला वैद्युतिक प्रवाह यज्ञोपवीतके सर्वांश में व्याप्त होकर जैसा कि पावरहाउससे सम्बन्ध जोड़ने पर सब ओर बिजली का करेंट दौड़ जाता है, अपवित्र अवस्था में भी यज्ञोपवीतकी परम पवित्रता नष्ट नहीं होने देता, जिससे वह ब्रह्म-सूत्र बना रहता है।

बाह्य आकाशमें टाँगना असम्भव है और शरीरसे निकालने पर यज्ञोपवीत अशुद्ध हो जाता है। इसलिये आकाश-तत्त्वसे बना हुआ जो शरीरमें अंग अथवा इन्द्रिय है, उसीके साथ यज्ञोपवीत का सम्बन्ध मूत्र-पुरीषोत्सर्ग करते समय करना चाहिए।

पूर्वोक्त आकाश आदि पाँच तत्त्व दो प्रकार के होते हैं, पञ्चीकृत और अपञ्चीकृत। अस्तु, यह वेदान्तका विस्तृत विवेचन विषयान्तर होने से छोड़ता हूँ। अपञ्चीकृत पंच तत्त्वोंके सात्त्विकांशसे पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ बनी हैं, जैसा कि पृथिवी तत्त्वके सात्त्विकांशसे घ्राणेन्द्रिय ( नाक ), जलसे जिह्वा ( जीभ ), अग्निसे चक्षु, वायुसे त्वचा, आकाशके सात्त्विकांशसे कर्णेन्द्रिय ( कान ) बना है। यही कारण है कि जिस तत्त्व से जो इन्द्रिय बनी है, उस तत्त्व का गुण वही इन्द्रिय ग्रहण कर सकती है, दूसरी नहीं। आकाश, वायु, अग्नि, जल और पृथिवी इन पाँच तत्त्वोंके क्रमशः शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध ये अपने अपने गुण हैं। अतः आकाशतत्त्वसे उत्पन्न कर्णेन्द्रिय ( कान ) ही आकाशके गुण शब्दको ग्रहण करती है, दूसरी नहीं। इसीप्रकार वायुतत्त्वसे उत्पन्न त्वचा स्पर्शगुण को, अग्नितत्त्वसे उत्पन्न चक्षु ( नेत्र ) उसके गुण रूपको, जलसे उत्पन्न जिह्वा ( जीभ ) उसके गुण रसको और पृथिवी तत्त्वसे उत्पन्न नासिका ( नाक ) उसके गुण गन्धको ग्रहण करती है, दूसरी इन्द्रिय नहीं। इसमें अब सन्देह नहीं रहा कि शब्दग्रहण करनेके कारण कर्णेन्द्रिय आकाश-तत्त्वसे उत्पन्न हुई जो आकाशके समान ही हर हालतमें परम पवित्र है। उसके साथ सम्बन्ध जोड़ देने से शौचादिक क्रियाकी अपवित्र अवस्था में भी यज्ञोपवीतकी पवित्रता सुरक्षित रहती है। इसलिये द्विज ( ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य ) लघुशंका या दीर्घशंका करते समय कान पर यज्ञोपवीत टाँगते हैं। अब प्रश्न होता है कि दक्षिण कर्ण पर क्यों? इसका

समाधान यह है कि वाम अंगसे दक्षिण अंग सर्वथा पवित्र माना गया है। क्योंकि शरीर के वाम अंगमें स्त्री शक्ति ( Negative power ) और दक्षिण अंगमें पुरुषशक्ति ( Positive power ) मानी गई है। अब यह कहने की आवश्यकता न रह गई कि जिस स्त्रीजाति को वेदाध्ययन तथा यज्ञोपवीतका अधिकार ही न हो, भला उस स्त्रीशक्तिसे समाविष्ट वाम अंग पर यज्ञोपवीत टाँगनेका अधिकार ही किसको है? और जिस स्त्रीशक्ति में अशौचत्वका रहना नैसर्गिक है उसके साथ संयोग करने पर पवित्र वस्तुकी पवित्रता कैसे सुरक्षित रह सकती है। अतएव ऋषियों ने दक्षिण कर्ण पर यज्ञोपवीत रखकर मूत्र-पुरीषोत्सर्ग आदि अशौच क्रियाओं को करने की आज्ञा दी है।

——

## धर्म-संवाद।

सनातनधर्मियोंके घर घरमें बालक बालिकाओंको बाल्यावस्थासे ही हिन्दू संस्कृति, आर्य-सदाचार और धर्म-शिक्षा देनेके अभिप्रायसे श्री भारतधर्म महामंडलकी मंत्री-सभाने अतिसुगम नियम बनाये हैं। जिन नियमोंसे हरेक सनातनधर्मी गृहस्थ लाभ उठा सकता है। धर्म-शिक्षा उपयोगी पुस्तकें मेम्बरोंको मुफ्तमें दी जाती हैं।

× × × ×

हिन्दू गृहस्थोंके परिवारवर्गको और खासकर घरकी महिलाओंको घर बैठे धार्मिक शिक्षा मिल सके, इसके लिये श्री महामंडलके उद्योगसे श्री धर्मसेविका विद्यापीठकी संचालिका महोदयाने अनेक उपयोगी ग्रन्थ प्रकाशित किये हैं जिनके द्वारा सनातनधर्मी गृहस्थको बहुत कुछ लाभ पहुँच सकता है।

× × × ×

सब श्रेणीके साधु संन्यासियोंकी आध्यात्मिक उन्नति, संस्कार-शुद्धि और यथायोग्य ज्ञानप्राप्तिके लिये श्रीभारतधर्ममहामंडलके शास्त्र-प्रकाश विभागसे दो अपूर्व ग्रन्थ प्रकाशित हुए हैं। जिनके नाम "संन्यासधर्म पद्धति" और "संन्यास-गीता" हैं। दोनों ग्रन्थ संस्कृत भाषामें हैं। श्रीभारतधर्म-महामंडलसे सम्बन्ध-युक्त मठोंके महन्तगण जो महामंडलके किसी भी श्रेणीके सभ्य हों, उनको साधु-संन्यासियोंमें, धर्म-ज्ञान-वृद्धिके लक्ष्यसे ये पुस्तकें बिना मूल्य मिल सकती हैं।

× × × ×

सनातनधर्मियोंका प्रधान मंत्र गायत्री मंत्र है। उस मंत्रकी विस्तृत टीका सहित एक पुस्तिका श्रीमहामंडल शास्त्रप्रकाशविभाग द्वारा प्रकाशित हुई है।

जिसको द्विजमात्रको बिना मूल्य देनेका नियम है। प्रत्येक द्विजको उसके अध्ययन करनेसे बहुत कुछ ज्ञानकी प्राप्ति हो सकती है।

× × × ×

श्रीमहामंडल-उपदेशक-महाविद्यालयमें नियमित धर्मग्रन्थोंके अध्ययनके अतिरिक्त व्याख्यान द्वारा नाना आवश्यकीय विषयोंकी योग्यता प्राप्त कराई जाती है। प्रतिमासकी दोनों प्रतिपदा, दोनों अष्टमी और दोनों चतुर्दशियोंमें विशेष अधिवेशन हुआ करते हैं, जिसमें उपदेशक-महाविद्यालयके विद्यार्थियोंके अतिरिक्त अन्य पाठशालाओं, विद्यालयों, स्कूलों और कालेजोंके विद्यार्थीगण उपस्थित होते हैं। जिनको धर्म-ज्ञान-प्राप्ति और धर्म-प्रवचन करनेका अवसर मिलता है।

× × × ×

श्रीभारतधर्ममहामंडलसे सम्बन्ध युक्त श्रीआर्यमहिलाहितकारिणीमहा-परिषद्के द्वारा उसके आर्यमहिलामहाविद्यालयमें श्रीधर्मसेविकाविद्यापीठके नामसे एक धर्मशिक्षा प्रतिष्ठान स्थापित हुआ है, जिसमें विद्यार्थिनियोंको मासिक वृत्ति दी जाती है और उनको ऐसी धार्मिक शिक्षा देनेका प्रबन्ध किया गया है कि जिससे उस विद्यापीठसे उत्तीर्ण छात्राएँ योग्य शिक्षयित्री, योग्य धर्मप्रचारिका, योग्य अध्यापिका बन सकें। इन उत्तीर्ण विदुषी महिलाओंमें से जो अपने समस्त जीवनको देश-सेवा, समाज-सेवा और धर्म-सेवामें लगानेकी इच्छा करेंगी उनके आजीवन भरण-पोषणका प्रबन्ध भी इस प्रतिष्ठानसे हो सकेगा।

× × × ×

श्री काशीपुरीमें नियमित धर्मचर्चाके अभिप्रायसे श्री काशीपुरीके विद्वानोंने ऐसा स्थायी प्रबन्ध किया है कि श्री भगवान् विश्वनाथके मन्दिरके निकट जो ज्ञान-वापी नामक सुप्रसिद्ध स्थान है, वहाँ प्रति अमावस्या और प्रति पूर्णिमाको एक महती सभा हुआ करे। इस सभामें काशीकी विद्वन्मंडली, धर्मवक्तागण और साधु संन्यासीगण बड़े उत्साहसे एकत्रित होते हैं।

---

## महामण्डलमें महायज्ञ।

धर्म और यज्ञ ये दोनों पर्याय-वाचक शब्द हो सकते हैं। श्रीमद्भगवद्-गीतामें जो नाना प्रकारके यज्ञोंका वर्णन है उससे यह विचार सिद्ध होता है। धर्म और यज्ञके भावार्थमें भेद इतना ही है कि समष्टिधर्म, व्यष्टिधर्म, साधारणधर्म, विशेषधर्म, आपद्धर्म, असाधारणधर्म, प्रवृत्तिधर्म, निवृत्तिधर्म, आर्यधर्म, अनार्यधर्म, आदि इसप्रकारसे सर्वजीवहितकारीधर्मका दायरा बहुत बड़ा है। परन्तु यज्ञ उसी धर्मको कहते हैं—जो धर्मकार्य ईश्वरके

प्रीत्यर्थ किया जाय और जिसका फल दैवीजगत्में पहुँच कर देवताओंके अभ्युदयका कारण हो सके। इसी सिद्धान्तके अनुसार वेद, पुराण, स्मृति और तन्त्रादि शास्त्रोंमें नाना श्रेणीके याग यज्ञोंका वर्णन है। यज्ञसे महायज्ञकी कुछ विशेषता है। जो यज्ञ अपने इहलोक और परलोकके कल्याणके लिये किया जाय उसको यज्ञ कहते हैं और जो यज्ञ समष्टिरूपसे जगत् कल्याण-बुद्धिसे किया जाय उसको महायज्ञ कहते हैं। इसी कारण सनातनधर्मियोंके सिद्धान्तके अनुसार ऋषियोंके संवर्द्धनका ब्रह्मयज्ञ, देवताओंके संवर्द्धनका देवयज्ञ, पितरोंके संवर्द्धनका पितृयज्ञ, चतुर्विधभूत-संघोंके संवर्द्धनका भूतयज्ञ और मनुष्यमात्रके संवर्द्धनका नृयज्ञ, ये पाँचों महायज्ञ कहाते हैं। श्री भारतधर्ममहामण्डल सनातनधर्मी मात्रकी प्रतिनिधि सभा है। उसमें व्यक्तिगत सम्बन्ध किसीका भी नहीं है। अतः उसमें जो यज्ञ किये जाते हैं, वे महायज्ञ हैं। और उनके महासंकल्प भी उसी ढंग से होते हैं। श्रीमहामंडलके सुप्रसिद्ध यज्ञमंडपमें आजतक वैदिक सोमयाग, रुद्रयज्ञ, महारुद्रयज्ञ, अतिरुद्रयज्ञ, शक्तियाग, महाशक्तियाग, शतचण्डीयज्ञ, सहस्रचण्डीयज्ञ, अम्बायज्ञ, गायत्रीयज्ञ, ऋग्वेदशान्तियज्ञ, विष्णुयज्ञ, महाविष्णुयज्ञ, गणपतियज्ञ, विश्वम्भरयज्ञ, सूर्ययज्ञ, शिवयज्ञ, देवीयज्ञ, हरिहरयज्ञ, जातवेदसाग्नि दुर्गायज्ञ, सत्रयज्ञ, विश्वधारकयज्ञ, धीश यज्ञ, श्री लक्ष्मीयज्ञ आदि करीब पौने दो सौसे अधिक वैदिकयज्ञ, स्मार्तयज्ञ, पौराणिकयज्ञ और तान्त्रिकयज्ञ हो चुके हैं और होते रहते हैं। गत नवरात्रमें सहस्रचण्डीयाग सहित महाशक्तियागका अनुष्ठान बड़े समारोहसे उस समय हुआ था, जब श्रीमहामंडलका महाधिवेशन हुआ था। एक शतचण्डीका पाठात्मक-याग नियमित होता रहता है। प्रतिपूर्णिमाको देवयज्ञ रूपसे यज्ञमंडपमें श्रीभगवान्सत्यनारायणजीकी पूजाका अनुष्ठान किया जाता है। ऋषियोंके, पितरोंके और देवताओंके संवर्द्धनके लिये और केवल जगत् कल्याण बुद्धिसे श्री भगवान्की प्रसन्नताके निमित्त साल भरमें नाना देव-देवियोंकी महायज्ञ रूपसे जो पूजाकी जाती है; उन विशेष अनुष्ठानोंका नाम सनातन धर्मसभाओं और सनातनधर्मी राजा प्रजाओंके अनुकरण करनेके अभिप्रायसे नीचे प्रकाशित किया जाता है।

(१) चैत्र शुक्ला प्रतिपदाको श्रीब्रह्माजी और सावित्रीदेवीकी पूजा, (२) चैत्रशुक्ला १ से ९ तक वासन्ती नवरात्रकी पूजा, (३) चैत्रशुक्ला अष्टमीको श्री अन्नपूर्णादेवीकी पूजा, (४) चैत्रशुक्ला नवमीको श्रीरामचन्द्रजी की पूजा, (५) चैत्रशुक्ला चतुर्दशीको श्रीशिव-पार्वती पूजा, (६) चैत्र-शुक्ला

पूर्णिमाको श्री हनुमान्‌जीकी पूजा, (७) वैशाख शुक्ला तृतीयाको श्री गायत्रीदेवीकी पूजा, (८) वैशाख शुक्ला तृतीयाको श्री मनुजी की पूजा, (९) वैशाखशुक्ला पंचमीको श्री शंकराचार्यजीकी पूजा, (१०) वैशाख शुक्ला चतुर्दशीको श्री नृसिंहजी की पूजा, (११) ज्येष्ठ शुक्ला दशमीको श्री गंगादेवीकी पूजा, (१२) आषाढ़ शुक्ला पूर्णिमाको श्री गुरुदेवकी पूजा, (१३) आषाढ़शुक्ला पूर्णिमाको श्री व्यासजीकी पूजा. (१४) श्रावण शुक्ला पूर्णिमाको ऋषि-तर्पण और वेद भगवान् की पूजा, (१५) भाद्रपद कृष्णा अष्टमीको श्री कृष्णचन्द्रजीकी पूजा, (१६) भाद्रपद शुक्ला चतुर्थीको श्री गणेशजीकी पूजा, (१७) आश्विन कृष्णा अष्टमीको श्री लक्ष्मीजीकी पूजा, (१८) आश्विन कृष्णा अमावस्याको श्री अर्यमा आदि नित्य पितरोंका तर्पण और पूजा, (१९) आश्विन शुक्ला १ से ९ तक शारदीया नवरात्र की पूजा, (२०) आश्विन शुक्ला पंचमीको श्री ललिताम्बिकाकी पूजा, (२१) आश्विन पूर्णिमाको दिनमें श्री इन्द्रकी पूजा, (२२) आश्विन पूर्णिमाको रातमें श्री लक्ष्मीजी की पूजा, (२३) कार्तिक अमावस्याको श्री महाकालीजीकी पूजा, (२४) कार्त्तिक शुक्ला द्वितीयाको श्री यमधर्मराजकी पूजा, (२५) कार्त्तिक शुक्ला नवमीको श्री जगद्धात्रीकी पूजा, (२६) कार्त्तिक पूर्णिमाको दिनमें श्री कार्त्तिकेयकी पूजा, (२६) कार्त्तिक पूर्णिमाको रातमें श्री लक्ष्मीनारायणकी महारास पूजा, (२८) मार्गशीर्ष कृष्णाअष्टमीको श्री कालभैरवकी पूजा, (२९) मार्गशीर्ष पूर्णिमाको श्री दत्तात्रेयजीकी पूजा, (३०) माघशुक्ला पंचमीको श्री सूर्य भगवान्‌की पूजा, (३२) फाल्गुन कृष्णा चतुर्दशीको प्रदोषमें रुद्राभिषेक सहित श्री सदाशिवकी पूजा, (३३) फाल्गुन पूर्णिमाकी श्री राधाकृष्णकी पूजा, (३४) चैत्र कृष्णा द्वितीयाको श्री पीताम्बराकी पूजा। श्री महामंडलकी आर्थिक स्थिति जैसी है, उसके अनुसार इन नैमित्तिक पूजाओं में खर्च संकोच से ही होता है। देवतागण तो केवल भाव और भक्तिको चाहते हैं, उनके निकट अर्थ से ऊपरके दिखावेकी कीमत बहुत कम है। श्री महामंडल प्रधान कार्यालयका पौरोहित्य काशीके एक बड़े विद्वान् महामहाध्यापक पंडित शशिभूषण स्मृतितीर्थ महाशय को सौंपा गया है। भारतखण्ड में जितनी ही दैवीजगत् की महिमा पुनः प्रकाशित होगी उतना ही जगतका मंगल होगा।

---

## धर्मशिक्षा उपयोगी पुस्तकें।

जो स्कूल और काळेज अपने यहाँ धर्म-शिक्षा देना चाहें, सबके लिये सब कक्षाओंकी उपयोगी पुस्तकें तथा हिन्दू गृहस्थोंके स्त्री पुरुष और बालक-बालिकाओंकी धर्मशिक्षाकी उपयोगी पुस्तकें निम्नलिखित पते पर मिलती हैं।

मैनेजर—वाणी पुस्तकमाला कार्यालय, आर्यमहिला आफिस,
जगतगंज, बनारस।

---

## हिन्दू जाति का संगठन।

हिन्दू जातिके सामाजिक संगठन, धर्मोन्नति और ऐक्यके उद्देश्यसे श्री महामंडलने सदस्य होनेका बहुत सुगम उपाय निकाला है। प्रत्येक हिन्दू नरनारी श्री महामंडलके सदस्य हो सकते हैं। प्रत्येक मेम्बर को एक खास फार्म भर कर भेजना होता है अथवा पत्र द्वारा सूचित करना होता है कि वे सदस्य होना चाहते हैं। सदस्योंको केवल एक रुपया साल चन्दा देना होता है। उनको यह त्रैभाषिक और त्रैमासिक पत्र विना मूल्य मिलता है। समाज संगठन धर्मोन्नति और शिक्षाके विषयोंमें सदस्योंको यथेष्ट और नियमित सहायता मिलती है। सदस्योंको एक सदस्य मानपत्र भी मिलता है तथा कई और सुविधायें भी प्राप्त होती हैं। अतः आपसे सविनय प्रार्थना है कि अगर आप अभी तक सदस्य न हुए हों तो हिन्दू संगठनके नाते अवश्य सदस्य हो जायँ और अपने मित्रोंको भी सदस्य बनाकर धर्म तथा यश प्राप्त करें।

## विश्वविद्यालयके सहयोगी सभ्य।

अखिल भारतवर्षीय हिन्दू जाति की विराट धर्म-सभा श्रीभारतधर्म-महामंडल द्वारा प्रतिष्ठित विश्वविद्यालयके सहयोगी सभ्य (फेलो मेम्बर) जो बनते हैं, उनको एक बार केवल एक रुपया देना पड़ता है और फार्म भरना पड़ता है तथा यह स्वीकार करना पड़ता है कि अपने घरमें बालक-बालिकाओंको बालकपनसे ही धर्म शिक्षा देंगे। उनको एक मानपत्र भी दिया जाता है। ऐसे मेम्बरों को ८-१० ऐसी पुस्तिकायें बिना मूल्य दी जाती हैं, जो बालक-बालिकाओं को प्रारम्भिक धर्म-शिक्षा देनेमें काम आवें। प्रत्येक हिन्दू गृहस्थ को इस धार्मिक विश्वविद्यालय का फेलो मेम्बर बनना उचित है।

मंत्री—श्रीभारतधर्म महामंडल,
प्रधान कार्यालय, जगतगंज, बनारस।

---


संपादक

पं० बालकृष्णमिश्र बी. ए. एल. एल. बी. काव्यतीर्थ।

पं० अवधेशप्रसाद शर्मा काव्यतीर्थ विद्याभूषण।

Reg. No. A 156.



## सदस्योंसे विनयपूर्वक निवेदन ।

श्रीमहामंडलके नये और पुराने सदस्योंसे विनय पूर्वक निवेदन है कि वे अपना अपना वार्षिक चन्दा एक रुपया अवश्य भेजने की कृपा करें। जिनके पास पुराना चन्दा बाकी है, वे अपना चन्दा भेजकर इस धर्म कार्यालय को उपकृत करें। त्रैभाषिक और त्रैमासिक इस विशेषाङ्क को छापने और सारे भारतवर्षमें बिना मूल्य बाँटनेमें कितना व्यय होता है सो वे कृपा करके विचार करें। ऐसी दशामें १) साल की अति तुच्छ रकम की सहायता वे नियमित नहीं भेजेंगे तो विद्या और धर्म की उन्नति का इतना बड़ा यह शुभ कार्य कैसे चल सकता है विचार कर देखें और सहायता भेजनेमें विलम्ब न करें। प्रत्येक सदस्य महोदय यदि हिन्दू-संगठन और स्वधर्म प्रचारके नाते अपने मित्र वर्गोंको श्रीमहामंडलके सदस्य होनेके लिये अनुरोध करेंगे तो समाज संगठनका काम अपने आप ही सफलताको प्राप्त करेगा।

मैनेजर—सूर्योदय कार्यालय, महामंडल भवन, बनारस।




Printed at the Shri Lakshmi Narayan Press, Jatanbar, Benares,
and Published by the [illegible]atdharma Mahamandal, Jagatganj, Benares Cantt
by Pt. A. P. Sharma.

सप्तदशे वर्षे १७] आश्विन-कार्तिक पूर्णिमयोः [illegible] अक्टूबर-नवम्बर १९४१ [४-५ संख्ये




रागद्वेषनिशाटनं विधुरयन् मोहं तमो नाशयन्
तामिस्रं जडवादकैरवकुलं ज्ञानत्विषा ग्लापयन्।
विद्वत्कोकमशोकयन् नयसुधीरोलम्बमुन्मीलयन् .
सञ्जातः सुमनोमनो मधुरयन् सर्वत्र "सूर्योदयः" ॥

---

Sanctioned by the Directors of Public Instruction United Provinces, Bombay Presidency and Sind for use in Schools and Colleges.

सम्पादकः—

अवधेशप्रसादशर्मा द्विवेदः

उद्गम—स्थानम्—

श्रीभारतधर्ममहामण्डलम्, जगत्गंज, काशी।

—:o:—

वार्षिकं मूल्यं मुद्रात्रयम्।

संरक्षकेभ्यः ५), बहिर्भारतम् ६)

# विषय-सूची ।



---

## खीरी समाचारः ।

### सनातनधर्मसभास्वर्णजयन्ती ।

खीरीमण्डलान्तर्गतलखीमपुरनामके नगरे स्थापितायाः सनातनधर्मसभाया अद्य पञ्चाशद्वर्षाणि हर्षोत्साहसंवर्द्धनपुरस्सराणि व्यतीतानि । अथास्मिन् वत्सरे दिसम्बर-मासस्य २४ तारिकात आरभ्य ३१ तारिकापर्य्यन्तं सभाया अस्याः स्वर्णजयन्ती-महोत्सवसमारम्भो भविता यत्रानेके सनातनधर्मस्य महामहोपदेशकाः संकोर्तना-चार्याः गायनाचार्या भजनकर्तारश्च सादरानिमन्त्रिताः सन्ति । एतदतिरिक्तमस्मि-न्महोत्सवे बहूनां महात्मनामाचार्यचरणानाञ्च शुभदर्शनावसरो मिलिता । जयन्त्याः स्वागताध्यक्षपदे आनरेवल राजा युवराजदत्तसिंह महोदया ( ओयलवकैमहरानरेशाः ) मनोनीताः सन्ति । एतादृशे पवित्रतमे लोकपरलोकसाधकेऽस्मिन् सत्कार्ये सहयोगं दत्वा सर्वेऽपि सनातनधर्मावलम्बिनः प्रयासमिदं सफलीकुर्वन्तु ।

---

## शोकसभा ।

जगद्विख्यातस्य विहारप्रान्त निवासिनः वाइसचान्सलर, महामहोपाध्याय डाक्टरसरगंगानाथझा महोदयस्य असामायिकनिर्वाणेन शोकसागरनिमग्नाच्छात्राः पण्डितगणाश्च भगवन्तं विश्वेश्वरं प्रार्थयन्ते यत् सहि दिवंगताय भारतनररत्नाय अक्षय्यां शान्तिं प्रदाय शोकसन्ततेभ्यस्तदीयात्मीयस्वजनेभ्यः धैर्यधारणशक्तिम्प्रदेयादिति ।

संस्कृतमहाविद्यालय आरा } सभापतिः— रामसकल उपाध्यायः ।

---

# सूर्योदयः ।

सप्तदशवर्षे १७ } आश्विन-कार्तिक पूर्णिमयोः १९९८, अक्टूबर-नवम्बर १९४१ । { ४-५ संख्ये

## प्रयागे कुम्भमहापर्वसम्मेलनम् ।

प्रतिद्वादशवर्षम् प्रयागहरद्वारनासिकोज्जयिनीस्थानेषु कुम्भपर्वमहोत्सवो जायते । तेषु पर्वसु सर्वेभ्योऽपि दिग्देशान्तरेभ्यः सर्वविधा अपि धार्मिका मानवा अद्यत्वे समवेता भवन्ति । पर्वणोऽस्य विषये विभिन्ना विचाराः सन्ति । ऐतिहासिकाः कथयन्ति यद् भारते हि प्राक्तने काले वाष्पयानाद्यभावेन वर्षाकाले जनानां गतागतं निरुद्धं जायतेस्म । तदानीं सर्वेऽपि व्यापारिका धार्मिकाश्च अपि जनाःस्वीयं व्यापारं धर्मप्रचारं च परित्यज्य एकत्रैव कृतनिलयास्तिष्ठन्तिस्म । व्यतीते च वर्षाकाले पुनरपि एकत्र नदीसङ्गमे कापि प्रसिद्धस्थाने वा समवेताः व्यापारिका वस्तुविनियं धार्मिकाश्च धर्मप्रचारं कर्तुं प्रारभन्ते स्म । तदेवेदं सम्प्रति व्यवस्थितरूपेण महापर्वाकारेण परिणतमिति । कियन्तो आनुमानिकास्तु एवमनुमिन्वन्ति यद्बौद्धभिक्षुका हि धर्मप्रचारं कुर्वन्तः प्रतिवर्षत्रयमेकत्र समवेताः सन्तो धर्मव्यवस्थां कुर्वन्तिस्म । तत्र देशकालानुरूपं धर्मव्यवस्थायां परिवर्द्धनं वा कृत्वा स्वसङ्घेभ्यः प्रचारायोपदेशप्रकारं देशविभागादिकञ्चोपदिशन्तिस्म । यत्र यत्र तेषां समवायः सम्मिलितो भवतिस्म, तत्रैव गृहस्था अपि तेषां सत्कारार्थं तेभ्यो धर्मं श्रोतुकामाश्च सम्मिलिता भवन्ति स्म । तदनन्तरं श्रीमद्भिरादिशङ्कराचार्यवर्य्यैस्तान् बौद्धान् पराजित्य यदा धर्मप्रचाराय स्वशिष्याणां संग्रहे बौद्धदिशैव समद्योगो विहितस्तदैव स्वशिष्याणामेकत्र सम्मेलनमपि वर्षे वर्षे स्यादिति तादृगेव महातीर्थस्थानेषु तेन सम्मेलनम् समारोपितमभूत् यथा बौद्धानां सम्मेलनं भवतिस्मेति । तदेव सम्मेलनमिदानीम् उक्ततीर्थेषु सनातनधर्मप्रचारार्थं जायते । परन्तु सम्प्रति तत्र केवलं तत्प्रकारस्याभासमात्रमवशिष्यते । नहि किञ्चित्तादृशं कार्य्यं भवति । बहवो महात्मानः संन्यासिनः परिव्राजकाःसमवेता भूत्वा स्नानदिने प्रभावोत्पादकं प्रदर्शनं कुर्वन्ति । धर्मप्रचारादिकन्तु शब्दे एव तिष्ठतीत्यादि ।

परन्तु वयन्तु कथयामो यत् पर्वेदमतिप्राचीनं विद्यते। कुम्भपर्वेतिनामैवास्य माहात्म्यं प्रख्यापयति। तथाहि समुद्रमन्थनावसरे कुम्भसम्भूतममृतम् इन्द्रपुत्रो जयन्तो गृहीत्वा स्वर्गं प्रस्थातुकामो यत्र यत्र स्थाने कुम्भं निहितवान्, तत्र तत्रैव देशे माहात्म्यातिशयः सञ्जात इति तस्मिन्नेवावसरे तन्माहात्म्यप्रभावतः स्नानपुण्यातिशयो भवतीति स्मार्त-धर्मश्रद्धाभाजो मानवा आमनन्ति स्म। तथा शास्त्रश्रद्धया सनातनधर्माभिमानिनो मानवास्तदा तदा काले तत्र तत्र देशे समवेता भवन्ति स्म। तदनुकारिणोऽन्येऽपि तत्र स्वस्वव्यापारादिकं कर्तुं समयप्रभावतः समवेता अभवन्। समये समये च जनसम्मर्दं विलोक्य तत्तत्कालिका महापुरुषा अपि जनहितकरं कार्य्यं कृतवन्तोऽभवन्निति। बौद्धकाले बौद्धाः सनातनधर्मप्रचारावसरे च तदनुयायिनो निजधर्मं प्रचारादिकं कृतवन्त इति सर्वं समञ्जसम्। सैव प्रथा सम्प्रत्यपि प्रचलिता विद्यते। अस्मिन् वर्षे माघमासे अमावस्यायां कुम्भमहापर्वस्नानकालः समागच्छति ( जनवरी १६ १९४२ ई० )। कदा कुत्र स्थाने कुम्भपर्व समायातीति पौराणिकानि वाक्यानि उदाह्रियन्ते तथाहि—

पद्मिनीनायके मेषे कुम्भराशिगते गुरौ
गङ्गाद्वारे भवेद्योगः कुम्भनामा तदोत्तमः।
मकरे च दिवानाथेऽप्यजगे च वृहस्पतौ
कुम्भयोगोभवेत्तत्र प्रयागे ह्यतिदुलभः॥
षठे सूरिः शशी सूर्य्यः कुह्वां दामोदरे यदा
धारायाञ्च तदा कुम्भो जायते खलु मुक्तिदः।
कर्के गुरुस्तथा भानुश्चन्द्रश्चन्द्रक्षयस्तथा
गोदावर्य्यां तदा कुम्भो जायते,पावनो नृणाम्॥

इत्येवं प्रमाणपूर्वक एवायं महापर्वमहोत्सवः पृथिव्यां प्रचलितो विद्यते। यश्चाधुना सर्वजनसम्मर्दसाधनो भूत्वा धर्मादिप्रचारोपयोगी विद्यते।

---

## संस्कृतविश्वविद्यालय-परीक्षा।

संस्कृतविश्वविद्यालयपरीक्षासमयः सन्निधत्ते। तदीयपरीक्षानियमावली पाठ्यपद्धतिसहिता सूर्य्योदयस्यानेनैवाङ्केन सह सम्वलिता मुद्रितास्ति। तत्र धार्मिकग्रन्थानामस्मिन् वर्षे समुचितः सन्निवेशो विहितो विद्यते। तया पद्धतया परीक्षां दित्सवश्छात्राः सनातनधर्मस्य भारतीयार्य्यसंस्कृतेः पूर्णपरिचिता भविष्यन्ति। तस्याः परीक्षाया आवेदनपत्राणि भृत्वा जनवरीमासान्तमवश्यं कार्य्यालये सशुल्कानि प्रहेलिमानि।

तदनन्तरं तु अष्टौ आणका अधिका देया भविष्यन्ति। तस्याप्यवधि फरवरीमासान्त-एवेति सुनिश्चितं विदन्तु परीक्षार्थिनः परीक्षाकेन्द्राध्यक्षाश्चेति। अतश्च शीघ्रायमाणैः परीक्षार्थिभिः केन्द्राध्यक्षमहोदयैश्च त्वरया सशुल्कानि आवेदनपत्राणि भारं भारं इह प्रधानकार्य्यालये आजनवरीमासं प्रेषयन्तु। येषां पार्श्वे यावत्प्रयोजनमावेदन-पत्राणि न स्युस्ते शीघ्रं कार्य्यालयेऽत्र पत्रं सम्प्रेष्य गृह्णन्तु इति। परीक्षा तु अप्रेलमासे (१९४२ ई०) भविष्यति। नियततिथेः सूचना शीघ्रमेवेह सूर्य्योदये प्रकाशयिष्यते।

---

## ग्राहकैर्ध्यानं देयम्।

सूर्य्योदयो नियमतः सर्वेषां ग्राहकाणां सेवायां यथासमयमुपसर्पति। सम्प्रति युद्धसमयमधिकृत्य सर्वाण्येव वस्तुजातानि महर्घाणि सञ्जातानि। तत्र कर्गजमूल्यन्तु द्विगुणितं विद्यते। तथापि सूर्य्योदयस्य मूल्यवृद्धिर्नैवास्माभिर्विहिता आकार प्रकारे-ऽपि न ह्रासो जातः। यद्यपि सर्वेषामेव हिन्दीपत्राणां मूल्यवृद्धिः कलेवरह्रासोऽपि च जात एवेति सर्वे एव समाचार-पाठका जानन्ति। अस्तु, सम्प्रति एतदेवास्माकं वक्तव्यं विद्यते-यद्भवतां प्रियतरमिदं पत्रं सर्वथा स्वपोषपुष्टं स्यादित्येव सर्वे भवन्तः सर्वथा सर्वतो यतन्ताम्। स्वकीय ग्राहकमूल्यञ्च शीघ्रं सम्प्रेष्य स्वीयग्राहकतासंरक्षणेन सहैव ग्राहकान्तरवृद्धिमप्याचरन्तु। इत्थं समर्घतरं पत्रं संस्कृतपत्रेषु किमपि नास्ति इति न कदापि विस्मरणीयम्। येषां मूल्यमवसितं विद्यते, तदीयग्राहकसंख्यानामतः मुद्रितं सूचनापत्रमपि पत्रेऽस्मिन् नियोजितं विद्यते। तदवधानेन द्रष्टव्यम्। पत्रमिदं विदुषामेव लेखादिप्रकाशनेन मननीयविषयकलेखमुद्रणेनोभयथा श्रीमतामुपकार-मातनोतीति न कदापि विस्मरणीयम्। वी० पी० द्वारा सूर्योदयप्रेषणे भवतां व्ययाधिक्यं जायते, अत एव धनादेश—(मनिआर्डर) द्वारा मूल्यं प्रेषणीयम्।

---

## अभिनन्दनम्।

आसन् काश्यां विशिष्टाः प्रकटगुणगणाः शान्तदान्तोन्नतांशाः।
गुण्याः पुण्याः कृतिज्ञा धवलितयशसः श्रीजयेन्द्रा मुनीन्द्राः॥
तत्सेवाप्रत्तचेताश्चिदचिदधिगतोदन्तवैदुष्यपूर्णः।
श्रीकृष्णानन्दनामा जयति यतिवरो विप्रवंशावतंसः॥ १॥

वागीशो वाग्विलासे विबुधगणनतश्शक्रपूज्यः कलावान्।
स्वर्गाल्लब्धावतारः सुकृतजनयुते भारते भारतीं स्वाम्॥
नष्टप्रायां विलोक्याप्रतिहतवचसा येन जागर्तिमेता।
श्रीकृष्णानन्दनामा स जयति नितरां साधुवर्गावतंसः॥ २॥
ज्ञानाग्नौ येन दग्धाः कलिमलविषयास्त्यक्तसर्वैषणेन।
सत्तर्कोल्लिप्तपङ्का क्षितिजजनमनोवासनोत्सारिताऽभूत्॥
शान्तो दान्तः कुलीनो मतिरतिविरतौ यस्य वश्याऽद्वयश्रीः।
श्रीकृष्णानन्दनामा स जयति नितरां वेदवादी यतीन्द्रः॥ ३॥
श्रीहर्षः काव्यबुद्धौ पदपरिरचने यः स्वयं शेषनागः।
कर्माकर्मज्ञतायां विविधमतियुतो जैमिनिश्चाद्वितीयः॥
न्याये यश्चाक्षपादो निखिलभयहरः शङ्करोऽद्वैतवादे।
श्रीकृष्णानन्दनामा जयति यतिवरो मण्डलीशो महात्मा॥ ४॥
स्वामिन् विज्ञप्तिरेषा विलसति पुरतो नम्रतागर्भिता मे।
यन्मान्यैः शिष्यमध्ये सकलगुणनिधिर्वीक्षितः सर्वलोकैः॥
तस्मान्मूर्धाभिषिक्तेऽपरिमितयशसि स्थापितः प्रेमभावैः।
सा बुद्धिर्नैव हेयाऽनवहितमनसा साधुवादाभिलाषैः॥ ५॥

भवदीयाः—

श्रीसंन्यासिसंस्कृतमहाविद्यालयवास्तव्याः काशीस्थाः।

---

## समालोचना।

(समालोचकः—पं० वासुदेवद्विवेदी साहित्याचार्यः)

**राजनीति शब्दावली।** सम्पादकौ—गदाधरप्रसाद अम्बष्ठः, भगवानदास केलामहोदयश्च। प्रकाशकः—भगवानदास केला; व्यवस्थापक, भारतीय ग्रन्थ-माला, वृन्दावन। पृष्ठसंख्या १७४। मुद्रण कागदादिकं च नितान्तमनोरमम्। मूल्यम् द्वादश आणकाः।

**अर्थशास्त्र शब्दावली।** सम्पादकाः—दयाशंकर दूबे, प्रयागविश्वविद्यालयेऽर्थ-शास्त्राध्यापकः, गदाधरप्रसाद अम्बष्ठः, भगवानदास केलामहोदयश्च। प्रकाशकः पूर्वोक्त एव। पृष्ठसंख्या १९६। कागदमुद्रणादिकमतीव सुन्दरम्। मूल्यम्—एकम् रूप्यकम्। उभयोरपि प्राप्तिस्थानम्—श्रीभगवानदास केला, भारतीय-ग्रन्थमाला, वृन्दावन।

इदानीं भारते विश्वविद्यालयानां महाविद्यालयानां च उच्चशिक्षासु अर्थशास्त्र—राजनीतिशास्त्रयोरपि अध्ययनमध्यापनं प्रचलति। परन्तु तत्सर्वमपि आङ्गलभाषाद्वारैव भवति। हिन्दीसाहित्यभाण्डागारे पुनरेतादृशविषयेषु पुस्तकानां प्रायोऽभाव एव वर्तते। हिन्दीसाहित्यसम्मेलनपरीक्षासु च एतद्विषयकपाठ्यपुस्तकानां न्यूनता दुःखाकरोति चेतः। एतादृशपरिस्थितौ वृन्दावनस्थ-प्रेममहाविद्यालयेऽर्थशास्त्राध्यापकानां विविधार्थशास्त्रीयग्रन्थलेखकानां श्रीभगवानदासकेलामहोदयानां व्यवस्थापकत्वे सम्पादकत्वे च भारतीयग्रन्थमालायामनेकानि राजशास्त्रार्थशास्त्रसम्बन्धीनि ग्रन्थपुष्पाणि प्रकाशितानि प्रकाश्यन्ते च यद्द्वारा हिन्दीसाहित्योद्यानस्य न्यूनताया अचिरादेव सर्वाङ्गपूर्तिराशास्यते। अद्यावधि प्रस्तुतभारतीयग्रन्थमालायां प्रायः त्रिंशत्संख्यकानि पाण्डित्यपूर्णानि पुस्तकानि प्रकाशितानि येषामुपयोगेन हिन्दीजगतो महानुपकारो भवति भविष्यति च।

उपर्युक्तपुस्तकद्वयमस्या एव मालाया रत्नद्वयं वर्तते। पारिभाषिकशब्दानां ज्ञानाभावे कस्मिन्नपि शास्त्रे प्रवेशः सर्वथाऽसम्भव एवेति सर्वे शास्त्रविदो जानन्ति। अतएव सर्वशास्त्राणामारंभे परिभाषाप्रकरणं भवति। सम्प्रति सौभाग्यवशात् हिन्दीभाषायामपि शनैः शनैः अर्थशास्त्रादिविषयका ग्रन्था लिख्यन्ते तेषां पठनपाठनादिषूपयोगश्च भवतीति हेतोस्तद्विषये हिन्दी पारिभाषिकशब्दावलीनां नितान्तमावश्यकता आसीत्। तस्या एव पूर्तये प्रस्तुतपुस्तकद्वयं निर्मितम्। पुस्तकद्वयेऽपि अकारादिक्रमेण पूर्वमाङ्गलभाषाशब्दाः सन्ति ततस्तदर्थबोधका यथासम्भवं प्राचीनाः संस्कृतशब्दाः तदभावे नवनिर्मिता हिन्दीशब्दाः तदभावे च कचित् उर्दूपारसीकशब्दा आङ्गलशब्दाश्च सन्ति। विशिष्टशब्दानामर्थस्पष्टीकरणाय विशेषटिप्पण्योऽपि सन्ति। एतत्पुस्तकद्वयेन न केवलमेतच्छास्त्रीय-पाठकलेखकानामेव लाभ प्रत्युत साधारणसामयिकपत्र-पाठकानामपि महान् लाभो भविष्यति। केवलं हिन्दीज्ञाः संस्कृतज्ञाश्च पण्डिताः प्रायेण समाचारपत्रगतानां शासनविधानसम्बन्धिनां युद्धसम्बन्धिनाञ्च आङ्गलशब्दानां ज्ञानाभावेन नितरां दुःखिता लज्जिताश्च भवन्तीति बहुशोऽनुभूतमस्माकम्। एतादृशाः पुरुषा आङ्गलभाषायाः केवलम् ए बी सी डी परिचिताः सन्तः एतत्पुस्तकद्वयसाहाय्येन सर्वविधसमाचारपत्रपत्रिकादिबोधने सुसमर्था भवितुमर्हन्तीति मे दृढो विश्वासः। अथ राजनीतिशब्दावल्याः कानिचिदुदाहरणानि प्रदर्श्य देशकालयोर्ज्ञानाभिलाषुकान् पाठकांश्च एतत्पुस्तकसंग्रहाय सम्मतिं प्रदाय लेखसमाप्तिर्विधीयते।

---

प्रत्येक अंकमें एक एक मौलिक सिद्धान्तका विशद रूपसे वर्णन रहता है। गत मार्च मासके अंकमें सनातनधर्म और वर्णाश्रमधर्म इन दोनोंका ऐसा विस्तार-पूर्वक वर्णन किया गया है, जो पहले कहीं प्रकाशित नहीं हुआ था। अबकी इस जूनमासके अंकमें ब्रह्माण्डका स्वरूप और संगठन तथा दैवी जगत्की शृंखला और शासन-प्रणालीपर अच्छी तरह प्रकाश डाला गया है इसे बुद्धिमान् मात्र ही पढ़नेसे जान सकेंगे। प्रत्येक अंकके संस्कृत अंशमें ऐसा संस्कृत प्रबन्ध रहता है कि एक सिद्धान्तका सारा शास्त्रीय वचन एकत्र साथ ही साथ संगृहीत हो जाता है। इसी प्रकारसे इसका प्रत्येक अंक निकल रहा है और भविष्यमें निकलेगा। अतः इतना निवेदन करना अनुचित नहीं होगा कि प्रत्येक विद्वान् और सहृदय पाठक को सूर्योदयका संग्रह करके अपने पुस्तकालयकी श्रीवृद्धि करना उचित है। उसमें प्रकाशित विषयोंका पठन और मनन अवश्य ही करना चाहिए, जिससे उनकी आध्यात्मिक उन्नतिमें निश्चित ही सहायता होगी। श्रीभारतधर्म महा-मण्डलके सदस्य होनेसे यह पत्र उनको बिना मूल्य ही पहुँचता रहता है। कांग्रेस आदि राजनैतिक सभाओंका वार्षिक चन्दा बहुत थोड़ा ही है, किन्तु उनके सदस्योंको चन्दाके बदले कोई पत्र नहीं मिलता है। महामंडलके सदस्योंको केवल १) सालाना चन्दा देना पड़ता है। हिन्दू जातिकी धार्मिक उन्नति और हिन्दू जातिके सामाजिक संगठनके शुभ अभिप्रायसे हर एक सद्गृहस्थके लिए १) साल खर्च करना बहुत ही सुगम है। और इस एक रुपया वार्षिक व्ययके बदले सदस्योंको जो कई प्रकारकी सुविधाएँ मिलती हैं उनपर यदि विचार न भी किया जाय तौभी इतना तो सबको मानना ही पड़ेगा कि ऐसे अभिनव धार्मिक विचारोंसे पूर्ण त्रैभाषिक और त्रैमासिक पत्र बिना किसी व्ययके उनके घरमें पहुँचनेसे उनको बहुत कुछ लाभ हो सकता है। सभी सहृदय पाठकोंसे सविनय निवेदन है कि ऐसे पत्रके अधिकसे अधिक प्रचारके लिए वे सदा दत्त-चित्त रहें और धर्म तथा यश प्राप्त करें।

## श्रीमहामण्डलका विश्वविद्यालय।

श्रीभारतधर्म-महामण्डलकी श्रीमथुराजीमें रजिस्ट्री होते ही आर्य-संस्कृतिकी रक्षा, पूज्यपाद महर्षियोंकी प्राचीन शिक्षा-प्रणालीका यथासम्भव प्रचार, सनातन-धर्म और वर्णाश्रमधर्मका वर्तमान देशकालके अनुसार विस्तार और आध्या-त्मिक ज्ञानकी अभिवृद्धिके शुभ अभिप्रायसे उसी समय इस महासभाकी सुव्य-वस्थाके साथ ही साथ विद्यापरिषद्के नामसे यह संस्था श्रीमथुरापुरीमें संस्थापित

हुई थी। तदनन्तर काशीपुरीमें जब श्रीमहामण्डलका कार्यालय आया तो इस विश्वविद्यालयका कार्य "श्रीवाराणसीविद्यापरिषद्"के नामसे चलता रहा। तत्पश्चात् जब बनारस हिन्दू यूनिवर्सिटीकी स्थापना हुई उस समय गवर्नमेण्ट हिन्दके सम्मुख तीन विश्वविद्यालयकी योजनाएँ रक्खी गईं यथा—श्रीमान् माननीय मालवीयजीकी योजना, माननीया श्रीमती एनीबेसेन्टकी योजना और श्रीवाराणसी-विद्यापरिषद्की योजना। वाराणसी-विद्यापरिषद्की योजनाको स्वर्गीय महाराजाधिराज रमेश्वरसिंह बहादुरने स्वयं अपने दस्तखतोंसे उपस्थित किया था। भारत गवर्नमेण्टमें इन तीनों योजनाओंके पेश होनेपर यह मत प्रकट किया कि तीनों जबतक एकमत होकर हमारे सम्मुख नहीं आवेंगे, तब तक विश्वविद्यालयकी राजाज्ञा नहीं दी जावेगी। तदनन्तर ऐक्य स्थापनके शुभ अभिप्रायसे तीनों दलोंके विशिष्ट व्यक्तियोंकी एक सभा दरभङ्गा राजभवन इलाहाबादमें हुई जिसके सभापति श्रीमान् महाराजाधिराज दरभङ्गा थे। श्रीमान् माननीय मालवीयजी भी उस सभामें उपस्थित थे। मतैक्यमें बाधा होना देखकर श्रीमहामण्डलके व्यवस्थापक श्रीस्वामीजीने यह प्रस्ताव किया था कि अन्य दोनों स्कीम पश्चिमी यूनिवर्सिटीकी नकल हैं, इस कारण दोनोंका एकमत होना सम्भव है और होना उचित भी है; परन्तु श्रीमहामण्डलके स्वजातीय विश्वविद्यालयकी जो योजना है वह वर्तमान समयकी यूनिवर्सिटियोंसे विलक्षण है इस कारण उचित यह होगा कि श्रीमहामण्डल अपनी योजनाको इस समय स्थगित करके अलग हो जाय और श्रीमहामण्डलके प्रधान सभापति श्रीमान् मिथिलाधिपति महाराजाधिराज रमेश्वरसिंहजी महोदयको अन्य दोनों योजनाओंके सभ्यवृन्द अपना सभापति बना लेवें तथा दोनों एकमत होकर बनारस हिन्दूविश्वविद्यालयकी स्थापना करें। इस शुभ प्रस्तावको सबने प्रसन्न होकर स्वीकार किया था और वर्तमान बनारस हिन्दू यूनिवर्सिटीकी स्थापना हुई थी।

श्रीमहामण्डलने बनारस हिन्दू यूनिवर्सिटीकी स्थापनामें इस प्रकारसे पूर्ण सहयोग और सहायता देकर अपने धार्मिक विश्वविद्यालयके मङ्गलमय कार्यको यथा-देशकालपात्र जारी रक्खा। स्वर्गीय लार्ड मिण्टो जब हिन्दुस्तानके वायसराय थे, उन्होंने श्रीमहामण्डलके पदधारियोंको परामर्श दिया था कि गवर्नमेण्टकी चलाई हुई विद्याप्रचारकी जो नाना योजनाएँ हिन्दुस्तानमें हैं, उनसे पूर्ण रूपसे अलग रहकर महामण्डल अपने ढङ्ग पर सद्विद्या-विस्तारकी एक योजना बनावे तो बहुत अच्छा होगा। विज्ञ स्वर्गीय लार्ड मिण्टोके इस सत्परामर्शसे श्रीमहामण्डलके कार्यकर्ताओंको विशेष उत्साह हुआ। दूसरी ओर हिन्दुस्तानके

नाना प्रान्तोंमें जो अनेक विश्वविद्यालय स्थापित हैं उनमें ईश्वर-ज्ञानविहीन धार्मिक शिक्षासे रहित तथा सबको बलपूर्वक एक ही रास्तेसे चलानेकी जो प्रणाली जारी है, वह अति भयजनक है, ऐसे अनेक विचारोंके बाद तथा काशीमें अखिल भारतवर्षीय ब्राह्मण-महासम्मेलनके प्रस्तावके अनन्तर अखिल भारतवर्षीय धार्मिकाध्यात्मिक संस्कृत विश्वविद्यालय ( आल इण्डिया रिलीजस ऐण्ड स्पिरिचुअल यूनिवर्सिटी ) की वर्तमान रूपमें स्थापना की गई। इसका शुभ कार्य बहुत ही धीरे धीरे अग्रसर हो रहा है। वर्तमान समयमें कालप्रभावसे हिन्दू प्रजाकी दृष्टि धर्म और मोक्षकी ओरसे हटकर अर्थ और कामकी ओर लगी हुई है। जो वर्णाश्रमी आर्य हिन्दूजाति एक समय जगद्गुरु थी, वही जाति अब अपने पूर्वजोंके महत्त्वको भूलकर आधुनिक सभ्यताकी बुद्धि-नाशकारी चाकचिक्यमें फँसकर अपनी त्रिलोक पवित्रकारी प्राचीन संस्कृतिको भूल गई है। जिस हिन्दूजातिके शारीरिक, मानसिक और बौद्धिक सब कर्म, स्वधर्म-रक्षा और आध्यात्मिक लक्ष्यके उद्देश्यसे हुआ करते थे, उसी आध्यात्मिक उन्नतिशील आर्यजातिके नवशिक्षित नेतृवृन्द धर्मके नामसे नाक सिकोड़ते हैं। इस जातिकी पवित्र संस्कृति और धर्म पर बाहर सब ओरसे तो आक्रमण हो ही रहा है, अधिकन्तु घर ही के लोग पश्चिमी शिक्षाके प्रभावसे उन्मत्तप्राय होकर अपने आप ही अपने पैरों पर कुल्हाड़ी मार रहे हैं। काममोहित होकर हिन्दूजातिके जगत्-पवित्रकारी सतीधर्मका अनादर करके और ईश्वरदत्त पुरुष-अधिकार और स्त्री-अधिकारको भूलकर दोनोंको एक ही ढङ्गकी शिक्षाप्रणाली पर चलाकर आर्यजातिकी पवित्रताका मूलोच्छेद कर रहे हैं। केवल अर्थ और कामकी दृष्टिसे हिन्दुस्तानमें जो राजनैतिक आन्दोलनके लिए कुछ कुछ जागृति देखनेमें आ रही है उस जागृतिके पुरुषार्थोंमें धर्मका स्थान कहीं भी दिखाई नहीं पड़ता। धर्मप्राण आर्यजातिके लिए यह समय बहुत ही भयका कारण है। इस समय सत्-शिक्षाके अवलम्बनसे इस अधोगामी स्रोतको रोकनेके शुभ अभिप्रायसे इस विश्वविद्यालयकी स्थापना महामण्डलके नेतृवृन्दने की है।

यद्यपि हाथ उठाकर बार बार चारों ओर पुकारते रहनेपर भी कोई भी महामण्डलकी इस सकरुण पुकारपर ध्यान नहीं देता है, तथापि महामण्डल यथाशक्ति इस स्वजातीय विश्वविद्यालयकी प्रगतिको क्रमशः आगे बढ़ा ही रहा है। इस स्वजातीय महासभाने हिन्दू गृहस्थोंके घर घरमें बालक-बालिकाओंको बाल्यावस्थासे ही धर्म-शिक्षा दिलानेका सुकौशल-पूर्ण मार्ग निकाला है। इसके लिए छोटे छोटे, धर्मशिक्षाके ग्रन्थ भी बिना मूल्य बाँटे जाते हैं, हर एक गृहस्थ इस विश्वविद्यालयका

सभ्य बनकर यह लाभ उठा सकता है। देशी रजवाड़ोंमें और बृटिश भारतके प्रान्त प्रान्तमें गायत्री-मन्त्र, सन्ध्योपासन और पञ्च महायज्ञकी पुनः प्रतिष्ठाके लिए छोटे छोटे ग्रन्थ बनाए हैं जो बिना मूल्य बाँटे जाते हैं। तीर्थ-पुरोहित कुल-पुरोहित देव-पुजारी पुराणपाठक कर्मकाण्डी और धर्म वक्ताओंको प्रस्तुत करनेके लिए भी सुगम योजनाएँ तैयार की गई हैं। अंग्रेजी पढ़े लिखे विद्वानों, हिन्दी और संस्कृत पढ़े लिखे विद्वानोंको घर बैठे धार्मिक तथा आध्यात्मिक उच्च शिक्षा प्राप्त करनेका अवसर मिले और वह केवल प्रबन्ध लिखकर सम्मान प्राप्त कर सकें, इसके लिए भी अति सरल और सुगम उपाय निकाले गए हैं। आयुर्वेदशास्त्र, ज्योतिषशास्त्र, कर्मकाण्ड, धर्मवक्तृत्व, धर्मशिक्षा आदिके सहारेसे देशभरमें संस्कृत-शिक्षित व्यक्तियों-की आजीविका बढ़ सके, इसका भी प्रयत्न किया गया है। हिन्दुस्तानके सब प्रान्तोंमें स्वतन्त्र स्वतन्त्र परीक्षाके केन्द्र खोलकर इस विश्वविद्यालयके कार्यक्षेत्रको सुगमतासे विस्तृत करनेका आयोजन हो रहा है। सम्प्रति गवर्नमेण्ट हिन्दने जो देशी रजवाड़ोंको नियमबद्ध करनेकी एक नई योजना तैयार की है, उसके सम्बन्धसे देशी रजवाड़ोंमें धर्मशिक्षा विस्तारार्थ एक नई शृंखलासे कार्य करनेका प्रस्ताव किया गया है, उसका संक्षिप्त विवरण इस अंकके अंग्रेजी अंशमें द्रष्टव्य है यदि श्री-महामंडलकी यह योजना सफल हुई तो इस विश्वविद्यालयके परीक्षोत्तीर्ण विद्वानोंके लिए यथा-योग्य आजीविका-प्राप्तिका भी पर्याप्त सुअवसर प्राप्त हो सकेगा।

श्रीभगवान्‌की कृपासे नाना असुविधाओंको पार करते हुए और नाना विपत्तियोंको झेलते हुए भी इस विश्वविद्यालयका पुण्य कार्य अग्रसर हो रहा है। परन्तु इसकी पूर्ण सफलता तभी हो सकेगी, जब हिन्दू सद्‌गृहस्थगण, हिन्दू राजामहाराजागण और हिन्दू विद्वानगण इसको अपनावेंगे और तन-मन-धनसे इसकी सहायतामें तत्पर होंगे। श्रीभगवान्‌से यही प्रार्थना है कि वे हिन्दू जातिके इस दुर्दिनमें उसको धैर्य, सद्‌बुद्धि और धर्मपरायणता प्रदान करें।

## धार्मिकाध्यात्मिक संस्कृत विश्वविद्यालयका परीक्षाफल सन् १९४२ ई०

### व्याकरणाचार्य

| रोल नम्बर | परीक्षार्थिनाम | श्रेणी | केन्द्र नाम |
|---|---|---|---|
| १९४ | रघुनन्दनप्रसाद | प्रथम | मुँगेर |

### व्याकरण शास्त्री

| रोल नम्बर | परीक्षार्थिनाम | श्रेणी | केन्द्र नाम |
|---|---|---|---|
| ३४४ | कुमारी वसुमती रतिलाल शाह | प्रथम | अहमदाबाद |
| १२८ | ऋषि पाठक | द्वितीय | अमवाँ बथना (सारन) |

स्थानाभावसे शेष नामावली 'सूर्योदय'के जुलाईके अंकमें प्रकाशित होगी।

## REVERED PATRONS AND MEMBERS OF MAHAMANDAL.

Please permit us to invite your attention to your sacred duty of regularly remitting your annual subscription to the Head Office. Such an India wide National Institution can keep on running properly only if it is regularly favoured with timely succour by its Patrons and Members. Kindly imagine what enormous funds are necessary to publish this journal and distribute it free. This is only one of the manysided religious activities of your Mahamandal. The annual subscription of Mahamandal members is Rs. 1/ ; 3/-, 5/-, 10/- and 25/-; that of Patrons is Rs 100/- or less. In the interest of Dharmaprachar and National Solidarity we therefore appeal to your revered self to kindly remit as much as you can conveniently do by way of your annual subscription.

## श्रीभारतधर्ममहामंडलके माननीय संरक्षकमहोदयों तथा सदस्यगणसे विनीत निवेदन ।

इस युगमें प्राय: सब कार्य धनकी सहायतासे ही संपादित हो सकते हैं। महामंडलके सदृश अखिलभारतीय संस्थाका संचालन तो बिना धन की सहायतासे नहीं हो सकता है। कृपया अनुमान कीजिए कि केवल इस त्रैमासिक पत्रके प्रकाशन और निःशुल्क वितरण में कितने धनकी अपेक्षा हो सकती है। यह तो आपके महामंडलके अनेक धार्मिक कार्योंमेंसे एक छोटा सा कार्य है। सभ्योंका वार्षिक चन्दा १), ३), ५), १०) और २५) है; और संरक्षकोंके लिये १००) या कम है। धर्मप्रचार और स्वजातीय संगठनके नाते आपसे हमारी विनीत प्रार्थना है कि निज सामर्थ्यके अनुसार अपना इस वर्षका चंदा भेज देने की कृपा करें।

—मंत्री, श्रीमहामंडल कार्यालय, बनारस।

---

## विश्वविद्यालयके सहयोगी सभ्य ।

अखिल भारतवर्षीय हिन्दू जातिकी विराट धर्म-सभा श्रीभारतधर्ममहामंडल द्वारा प्रतिष्ठित विश्वविद्यालयके सहयोगी सभ्य (फेलो मेम्बर) जो बनते हैं, उनको एकबार केवल एक रुपया देना पड़ता है और एक फार्म भरना पड़ता है तथा यह स्वीकार करना पड़ता है कि अपने घरमें बालक-बालिकाओंको बालकपनसे ही धर्म शिक्षा देंगे। उनको एक मानपत्र भी दिया जाता है। ऐसे मेम्बरों को ८-१० ऐसी पुस्तिकायें बिना मूल्य दी जाती हैं, जो बालक-बालिकाओं को प्रारम्भिक धर्मशिक्षा देनेमें काम आवें। प्रत्येक हिन्दू गृहस्थ को इस धार्मिक विश्वविद्यालय का फेलो मेम्बर बनना उचित है। मंत्री—श्रीमहामंडल, कार्यालय, बनारस।

---

संपादक—पं० बालकृष्णमिश्र, बी. ए. एल. एल. बी. काव्यतीर्थ।
पं० अवधेशप्रसाद शर्मा काव्यतीर्थ विद्याभूषण।

Reg. No. A 156.

## हिन्दू जाति का संगठन।

हिन्दू जातिके सामाजिक संगठन, धर्मोन्नति और ऐक्यके उद्देश्यसे श्रीमहामंडलने सदस्य होनेका बहुत सुगम उपाय निकाला है। प्रत्येक हिन्दू नरनारी श्री महामंडलके सदस्य हो सकते हैं। प्रत्येक मेम्बर को एक आवेदनपत्र भर कर भेजना होता है अथवा पत्र द्वारा सूचित करना होता है कि वे सदस्य होना चाहते हैं। सदस्योंको केवल एक रुपया साल चन्दा देना होता है। उनको यह त्रैभाषिक और त्रैमासिक पत्र विना मूल्य मिलता है जिससे समाजसंगठन, धर्मोन्नति और शिक्षाके विषयोंमें सदस्योंको यथेष्ट और नियमित सहायता मिलती है। सदस्योंको एक सदस्य प्रमाणपत्र भी मिलता है तथा कई और सुविधायें भी प्राप्त होती हैं। अतः प्रिय पाठकोंसे सविनय प्रार्थना है कि अगर आप अभी तक सदस्य न हुए हों तो हिन्दू संगठनके नाते अवश्य सदस्य हो जायँ और अपने मित्रोंको भी सदस्य बनाकर धर्म तथा यश प्राप्त करें। मंत्री—महामंडल कार्य्यालय, बनारस।

---

## हिन्दू स्त्रियोंको बिना खर्चके विद्या प्राप्तिका सुअवसर
## धर्मसेविका विद्यापीठ।

हिन्दू संस्कृतिकी रक्षाके लिए यह अपने ढंगकी अनोखी संस्था स्थापित है। इसका उद्देश्य धार्मिक तथा सामाजिक क्षेत्रमें सेवा करनेके लिए सुयोग्य स्त्री कार्यकर्त्रियोंको तैयार करना है। इसमें संस्कृत शिक्षाके साथ ही साथ अँग्रेजी, हिन्दी तथा शास्त्रीय विषयोंकी भी अच्छी शिक्षा दी जाती है। इसमें विशेषकर त्रिवर्णकी बिधवाएँ भर्ती की जाँयगी, जो अपना जीवन त्यागमय, सादा एवं पवित्र बिताना चाहती हैं। शिक्षा प्राप्त करते समय छात्राओंको १०) से १२) मासिक छात्रवृत्ति दी जाती है। शिक्षा समाप्ति पर आजीवन भरणपोषणका प्रबन्ध किया जायगा, ऐसा भी नियम रखा गया है।

पत्र भेजनेका पता—
संचालिका—आर्यमहिला कार्यालय, जगतगंज, बनारस।

## धर्मशिक्षोपयोगी पुस्तकें।

स्कूल और कालेजकी सभी कक्षाओंमें धर्म-शिक्षाके लिये तथा हिन्दू गृहस्थोंके स्त्री-पुरुषों और बालक-बालिकाओंको धर्मशिक्षाके लिये अतीव उपयोगी पुस्तकें निम्नलिखित पतेपर मिलती हैं।

मैनेजर—वाणी पुस्तकमाला कार्यालय, आर्यमहिला आफिस,
जगतगंज, बनारस।

---

Printed at the Shri Lakshmi Narayan Press, Jatanbar, Benares,
and Published by the Bharatdharma Mahamandal, Jagatganj, Benares Cantt.
by Pt. A. P. Sharma.